८ देवर्षि-भूताप्त-नृणां पितृणां
न किङ्करो नायमृणी च राजन् ! ।
सर्वात्मना यः शरणं शरण्यं
गतो मुकुन्दं परिहृत्य कर्तम् ।। ५.

९ तस्मात् त्वमुद्धवोत्सृज्य चोदनां प्रतिचोदनाम् ।
प्रवृत्तं च निवृत्तं च श्रोतव्यं श्रुतमेव च ।। १२.

१० मामेकमेव शरणं आत्मानं सर्व-देहिनाम् ।
याहि सर्वात्म-भावेन मया स्या ह्यकुतोभयः।। १२.

---

## अध्याय अठ्ठाविसावा

### ब्रह्म-स्थिति

१ यावद् देहेन्द्रियप्राणैर् आत्मनः सन्निकर्षणम् ।
संसारः फलवान् तावत् अपार्थोऽप्यविवेकिनः २८.१२

२ अर्थे ह्यविद्यमानेऽपि संसृतिर् न निवर्तते ।
ध्यायतो विषयान् अस्य स्वप्नेऽनर्थागमो यथा२८.१३

३ शोक-हर्ष-भय-क्रोध-लोभ-मोह-स्पृहादयः ।
अहङ्कारस्य दृश्यन्ते जन्ममृत्युश्च नात्मनः ।। २८.१५

४ अमूलमेतद् बहु-रूप-रूपितं
मनो-वचः-प्राण-शरीर-कर्म ।
ज्ञानासिनोपासनया शितेन
च्छित्त्वा मुनिर् गां विचरत्यतृष्णः ।। २८.१७

५ समाहितैः कः करणैर् गुणात्मभिर्
गुणो भवेन्मत्सुविविक्त-धाम्नः ।
विक्षिप्यमाणैर् उत किं नु दूषणं
घनैरुपेतैर् विगतै रवेः किम् ।। २८.२५

६ तथापि सङ्गः परिवर्जनीयो
गुणेषु माया-रचितेषु तावत् ।
मद्भक्ति-योगेन दृढेन यावद्
रजो निरस्येत मनः-कषायः ॥ २८

७ करोति कर्म क्रियते च जन्तुः
केनाप्यसौ चोदित आनिपातात् ।
न तत्र विद्वान् प्रकृतौ स्थितोऽपि
निवृत्त-तृष्णः स्वसुखानुभूत्या ॥ २८

८ तिष्ठन्तमासीनमुत व्रजन्तं
शयानमुक्षन्तमदन्तमन्नम् ।
स्वभावमन्यत् किमपीहमानं
आत्मानमात्मस्थमतिर् न वेद ॥ २८

९ यदि स्म पश्यत्यसदिन्द्रियार्थं
नानानुमानेन विरुद्धमन्यत् ।
न मन्यते वस्तुतया मनीषी
स्वाप्नं यथोत्थाय तिरोदधानम् ॥ २८

१० पूर्वं गृहीतं गुणकर्मचित्रं
अज्ञानमात्मन्यविविक्तमङ्ग ! ।
निवर्तते तत् पुनरीक्षयैव
न गृह्यते नापि विसृज्य आत्मा ॥ २८

११ यथा हि भानोरुदयो नृ-चक्षुषां
तमो निहन्यान्न तु सद् विधत्ते
एवं समीक्षा निपुणा सती मे
हन्यात् तमिस्रं पुरुषस्य बुद्धेः ।। २८.३४

१२ एष स्वयं-ज्योतिरजोऽप्रमेयो
महानुभूतिः सकलानुभूतिः ।
एकोऽद्वितीयो वचसां विरामे
येनेषिता वागसवश् चरन्ति ।। २८.३५

---

# अध्याय एकोणतिसावा

## भक्ति-सारामृत

१ हन्त ते कथयिष्यामि मम धर्मान् सुमङ्गलान् ।
यान् श्रद्धयाऽऽचरन् मर्त्यो मृत्युं जयति दुर्जयम् ।।२९

२ कुर्यात् सर्वाणि कर्माणि मदर्थं शनकैः स्मरन् ।
मय्यर्पित-मनश्चित्तो मद्धर्मात्ममनोरतिः ।। २९

३ मामेव सर्वभूतेषु बहिरन्तरपावृतम् ।
ईक्षेतात्मनि चात्मानं यथा खं अमलाशयः ।।२९.१

४ ब्राह्मणे पुल्कसे स्तेने ब्रह्मण्येऽर्के स्फुलिङ्गके ।
अक्रूरे क्रूरके चैव समदृक् पण्डितो मतः ।। २९.१

५ नरेष्वभीक्ष्णं मद्भावं पुंसो भावयतोऽचिरात् ।
स्पर्धाऽसूयातिरस्कारा: साहङ्कारा वियन्ति हि ।।
२९.१

६ विसृज्य स्मयमानान् स्वान् दृशं व्रीडां च दैहिकीम्
प्रणमेद् दण्डवद् भूमौ आश्वचाण्डालगोखरम् ।। २९.१

७ यावत् सर्वेषु भूतेषु मद्भावो नोपजायते ।
तावदेवं उपासीत वाङ्मनःकाय-वृत्तिभिः ।। २९.१

८ अयं हि सर्वकल्पानां सध्रीचीनो मतो मम ।
मद्भावः सर्वभूतेषु मनोवाक्काय-वृत्तिभिः ।। २९.१९

९ एषा बुद्धिमतां बुद्धिर् मनीषा च मनीषिणाम् ।
यत् सत्यं अनृतेनेह मर्त्येनाप्नोति मामृतम् ।। २९.२२

---

# अध्याय तिसावा

## मुक्त-विहार

१ मया निष्पादितं ह्यत्र देवकार्यं अशेषतः ।
यदर्थं अवतीर्णोऽहं अंशेन ब्रह्मणार्थितः ।।

२ त्वं तु सर्वं परित्यज्य स्नेहं स्वजनबन्धुषु ।
मय्यावेश्य मनः सम्यक् समदृग् विचरस्व गाम् ।।

३ ज्ञानविज्ञान-संयुक्त आत्मभूतः शरीरिणाम् ।
आत्मानुभव-तुष्टात्मा नान्तरायैर् विहन्यसे ।। ७.

४ दोषबुद्ध्योभयातीतो निषेधान्न निवर्तते ।
गुणबुद्ध्या च विहितं न करोति यथाऽर्भकः ।।७.

५ सर्वभूतसुहृच्छान्तो ज्ञान-विज्ञान-निश्चयः ।
पश्यन् मदात्मकं विश्वं न विपद्येत वै पुनः ।। ७.

# अध्याय एकतिसावा

## कृष्ण-चरित्र-स्मरण

१ बिभ्रद् वपुः सकल-सुन्दर-सन्निवेशं
कर्माचरन् भुवि सुमङ्गलमाप्तकामः ।
आस्थाय धाम रममाण उदारकीर्तिः
संहर्तुमैच्छत कुलं स्थितकृत्यशेषः ॥ १.१०

२ वैरेण यं नृपतयः शिशुपाल-पौण्ड्र-
शाल्वादयो गति-विलास-विलोकनाद्यैः ।
ध्यायन्त आकृत-धियः शयनासनादौ
तत्साम्यमापुरनुरक्तधियां पुनः किम् ॥ ५.४८

३ मा भैर् जरे ! त्वं उत्तिष्ठ काम एष कृतो हि मे ।
याहि त्वं मदनुज्ञातः स्वर्गं सुकृतिनां पदम् ॥ ३०.३९

४ लोकाभिरामां स्वतनुं धारणाध्यानमङ्गलम् ।
योगधारणयाऽऽग्नेय्याऽदग्ध्वा धामाविशत् स्वकम् ।
३१.६

५ स्वमूर्त्या लोकलावण्यनिर्मुक्त्या लोचनं नृणाम् ।
गीर्भिस् ताः स्मरतां चित्तं पदैस् तान् ईक्षतां क्रियाः ।

१.

६ आच्छिद्य कीर्ति सुश्लोकां वितत्य ह्यञ्जसा नु कौ
तमोऽनया तरिष्यन्तीत्यगात् स्वं पदमीश्वरः ।। १.

७ यो वा अनन्तस्य गुणान् अनन्तान्
अनुक्रमिष्यन् स तु बालबुद्धिः ।
रजांसि भूमेर् गणयेत् कथंचित्
कालेन नैवाखिलशक्तिधाम्नः ।। ४.

८ यत्काय एष भुवनत्रयसंनिवेशः
यस्येन्द्रियैस् तनुभृतां उभयेन्द्रियाणि ।
ज्ञानं स्वतः श्वसनतो बलमोज ईहा
सत्त्वादिभिः स्थितिलयोद्भव आदिकर्ता ।। ४.

९ य एतदानन्दसमुद्र-संभृतं
ज्ञानामृतं भागवताय भाषितम् ।
कृष्णेन योगेश्वर-सेविताङ्घ्रिणा
सच्छ्रद्धयाऽऽसेव्य जगद् विमुच्यते ।। २९.४८

१० भवभयमपहन्तुं ज्ञान-विज्ञान-सारं
निगमकृदुपजह्रे भृङ्गवद् वेदसारम्।
अमृतमुदधितश्चापाययद् भृत्यवर्गान्
पुरुषमृषभमाद्यं कृष्णसंज्ञं नतोऽस्मि॥ २९.४९

---

# पहला अध्याय

## ईश्वर-प्रार्थना

( १ )

हे शरणागत-रक्षक पुरुषोत्तम ! सर्वदा ध्यान करने योग्य तुम्हारे चरण-कमल अवनतिनाशक और अभीष्टदायक हैं। वे तीर्थों के स्थान, ब्रह्मा, महेश आदि से स्तुत और शरण जाने योग्य हैं; भक्तों के दुःखों को हरण करनेवाले और भवसागर पार करने के लिए नौकारूप हैं। तुम्हारे उन चरण-कमलों की मैं वन्दना करता हूँ।

( २ )

हे नाथ ! कर्मरूप सुदृढ़ पाशों से छुटकारा पाने के इच्छुक भक्तजन भक्तिभाव से अपने हृदय में जिसका चिन्तन करते हैं, तुम्हारे उस चरण-कमल को बुद्धि, इन्द्रिय, प्राण, मन और वाणी सहित हम लोग नमस्कार करते हैं, हम लोग धन्य हैं।

( ३ )

तू माया के रज आदि गुणों में स्थित होकर ही उस त्रिगुण-मयी माया द्वारा स्व-स्वरूप में यह अचिन्त्य, नामरूपात्मक व्यक्त जगत् उत्पन्न करता है, उसका पालन करता और उसे नष्ट कर देता है। फिर भी हे अजेय परमेश्वर ! सचमुच तुझे इन कर्मों का लेप नहीं लगता। कारण तू निर्मल है और अखण्ड आत्मसुख में रँग गया है।

( ४ )

हे सात्त्विकों में पुरुषश्रेष्ठ ! तेरे यश के बार-बार श्रवण से बढ़नेवाली सात्त्विक श्रद्धा से दूषित-हृदय मानवों की जैसी शुद्धि होगी, वैसी शुद्धि विद्या, वेदाध्ययन, दान, तप आदि कर्मों से नहीं होगी।

( ५ )

मुनिजन कल्याण के लिए प्रेमार्द्र चित्त से तेरे जो चरण अपने हृदय से लगाते हैं, आत्मज्ञानी वैष्णव भक्त स्वर्ग-सुख से परले पार की साम्ययोग-सिद्धि के लिए तीनों यज्ञ-कालों में वासुदेव आदि व्यूहों यानी स्वरूपों में जिनका पूजन करते हैं, तेरे वे चरण हम लोगों की अशुभ वासनाओं को जलानेवाला अग्नि बनें।

( ६ )

हे परमेश्वर ! तीन वेदों द्वारा बतायी हुई विधि के अनुसार यज्ञाग्नि में शुद्ध हाथों आहुति देते समय याज्ञिक लोग जिन चरणों का चिन्तन करते हैं, उसी तरह अध्यात्मयोग से परमात्म-माया को जानने के इच्छुक परम भगवद्भक्त योगी सभी प्रकार से जिनका पूजन करते हैं, तेरे वे चरण हमारी अशुभ वासना भस्म करनेवाले अग्निरूप बनें।

( ७ )

प्रभो ! भगवती लक्ष्मी आपके वक्षःस्थल पर स्थित सूखी ( मुरझायी ) वनमाला से सौत-सा मत्सर करती है। ( फिर भी ) उस सूखी वनमाला से अपना यथासांग पूजन

माननेवाले आपके चरण हमारी अशुभ वासनाओं को भस्म करने के लिए अग्नि-स्वरूप हों।

( ८ )

हे विश्वव्यापक परमेश्वर ! तीन डगों में ही सारे त्रैलोक्य को व्याप्त करनेवाला तेरा चरण एक विजय-ध्वज ही है। उसे त्रिपथगा गंगारूपी पताका है। उसे देख असुरों की सेना भयभीत होती है, तो देवों की सेना निर्भय। सज्जनों को स्वर्ग और दुष्टों को नरक देनेवाले तेरे वह चरण हम भक्तों के पापों को नष्ट कर हमें पवित्र करें।

( ९ )

एक-दूसरे से पीड़ित होनेवाले ब्रह्मदेव आदि देहधारियों को नथे बैल की तरह जो वश में रखता है, प्रकृति-पुरुष से परे उस कालस्वरूप पुरुषोत्तम के ये चरण हम लोगों का कल्याण करें।

( १० )

वेद कहते हैं कि तू इस विश्व की उत्पत्ति, स्थिति और लय का परम कारण तथा प्रकृति, पुरुष और महत्त्व का काल याने नियन्ता है। वह ( शीत, ग्रीष्म और वर्षारूप ) तीन नाभिवाला ( संवत्सर-चक्ररूप ) तथा अखिल विश्व का संहार करने के लिए प्रवृत्त अति वेगवान् कालरूप पुरुषोत्तम तू है।

( ११ )

यह पुरुष तुझसे स्वशक्ति पाकर अमोघ-वीर्य बनता है और फिर माया से संयुक्त होकर मानो महत्तत्त्वरूप गर्भ धारण

करता है। फिर उस माया की सहायता से अपने में से बाहर से आवरणयुक्त सुवर्णवर्ण यानी तेजोमय ब्रह्माण्ड का निर्माण करता है।

( १२ )

हे ऋषीकेश ! तू इस समस्त चराचर का स्वामी है। इसलिए माया की गुण-विषमता से उत्पन्न होनेवाले विभिन्न पदार्थों का उपभोग करने पर भी तुझे उसका लेप नहीं लगता। किन्तु तुझसे अतिरिक्त अन्य लोग स्वत: त्याग दिये हुए विषयों से भी डरते हैं।

( १३ )

हे महायोगेश्वर ! तुझे नमस्कार है। मैं तेरी शरण आया हूँ। इसलिए मुझे ऐसा ज्ञान दे कि तेरे चरण-कमलों में मेरा अटल अखण्ड प्रेम रहे।

# दूसरा अध्याय

## भागवत-धर्म

( १ )

मैं मानता हूँ कि भगवान् अच्युत के चरण-कमलों की नित्य उपासना इस संसार में हर प्रकार के भय से मुक्त करनेवाली है। असत् वस्तुओं में आत्मभावना करने के कारण उद्विग्न लोगों का भय, उस उपासना से उनकी भावना विश्वात्मक बनकर, सर्वथा नष्ट हो जाता है।

( २ )

अज्ञानी जीवों को सहज ही आत्म-प्राप्ति हो जाय, इसके लिए भगवान् ने जो उपाय बतलाये हैं, निश्चय ही वे भागवत-धर्म हैं।

( ३ )

राजन् ! इस भागवत-धर्म का अवलम्बन करने पर मानव कभी भी पथभ्रष्ट न होगा। अधिक क्या, इस मार्ग पर वह आँखें मूँदकर भी दौड़े, तो न ठोकर खायेगा और न गिरेगा ही।

( ४ )

मन, वचन, काया से, इन्द्रियों से, बुद्धि से, अहंकार द्वारा या अभ्यस्त स्वभाव के कारण मानव जो-जो कर्म करता है, वे सब उस नारायण के लिए हैं—इस भावना से उसे समर्पण कर दें।

( ५ )

ईश्वर-विमुख पुरुष को उसकी माया के कारण विपरीत बुद्धि ( भ्रम ) और विस्मृति होती है। फलस्वरूप द्वैतभाव उत्पन्न होकर भय पैदा होता है। इसलिए समझदार व्यक्ति गुरु में देवबुद्धि रखकर अनन्य भाव से उस ईश्वर की शरण जाय।

( ६ )

मन में निरन्तर ध्यान करने के कारण जिस तरह मानव कल्पना से स्वप्न और मनोरथ उत्पन्न करता है, उसी तरह वास्तव में अविद्यमान वस्तु भी द्वैत कल्पना के कारण उसे भासती है। इसलिए समझदार पुरुष कर्मों का संकल्प-विकल्प करनेवाले मन का निरोध करे, तो वह निर्भय हो जाय।

( ७ )

इस लोक में उस चक्रपाणि ईश्वर की जो कुछ मंगलमय अवतार-लीलाएँ हुई हैं, उनकी कथाएँ सुनें और लज्जा त्यागकर उसके चरित्र का गुणगान करनेवाले नाम-गीत गाते हुए अनासक्त भाव से विचरण करें।

( ८ )

ऐसा व्रत लेनेवाले के हृदय में अपने प्रियतम प्रभु के नाम-संकीर्तन से प्रेम उत्पन्न होता है। उसका चित्त द्रवित हो उठता है और वह साधारण लोगों से निराला ही हो जाता है। वह मतवाला होकर कभी जोर से हँसता है, कभी रोता-चिल्लाता है, तो कभी नाचने-गाने लगता है।

( ९ )

( अधिक क्या कहें ? ) आकाश, वायु, अग्नि, जल, पृथ्वी, नक्षत्र, प्राणी, दिशाएँ, वृक्ष-वनस्पति, नदियाँ, समुद्र आदि जो कुछ भूतसृष्टि है, वह सब हरिरूप है, ऐसी भावना करके वह उन्हें अनन्य भाव से नमस्कार करेगा ।

( १० )

भोजन करनेवाले को प्रत्येक कौर के साथ जिस प्रकार तप्ति, पुष्टि और क्षुधा-निवृत्ति---तीनों एक साथ प्राप्त हो जाते हैं, उसी प्रकार जो मनुष्य परमेश्वर की शरण जाता है, उसे ईश्वर-भक्ति, परमेश्वर-साक्षात्कार और अन्य वस्तुओं से वैराग्य--ये तीनों एक साथ प्राप्त हो जाते हैं ।

( ११ )

राजन् ! इस प्रकार अच्युत परमेश्वर की अखण्ड वृत्ति से चरण-सेवा करनेवाले भगवद्भक्त को भक्ति, वैराग्य और भगवत्स्वरूप का ज्ञान प्राप्त होता है और तत्पश्चात् उसे साक्षात् परम शान्ति प्राप्त होती है ।

# तीसरा अध्याय

## भक्त-लक्षण

( १ )

सब भूतों में परमेश्वरस्वरूप अपनी ही आत्मा को और परमेश्वरस्वरूप अपनी आत्मा में सब भूतों को जो देखता है, वह 'भागवतोत्तम' ( उत्तम कोटि का भगवद्भक्त ) है।

( २ )

जो भक्त ईश्वर में भक्ति, उनके भक्तों से मित्रता, अज्ञानी मनुष्यों पर दया और शत्रु की उपेक्षा करता है, वह मध्यम कोटि का भक्त है।

( ३ )

जो श्रद्धा से केवल भगवान् के विग्रह को पूजना चाहता है, लेकिन उनके भक्तों और दूसरे लोगों को जो श्रद्धा से पूजना नहीं चाहता, वह प्राकृत यानी कनिष्ठ भक्त है।

( ४ )

यह समस्त विश्व सर्वव्यापी ईश्वर की माया है, यह ज्ञान होने के कारण, इन्द्रियों से विषयों का ग्रहण करते हुए भी जिसे हर्ष या विषाद नहीं होता, वह उत्तम भक्त है।

( ५ )

जन्म, मृत्यु, क्षुधा, भय, तृष्णा के कारण दुःखदायी शरीर, इन्द्रिय, मन और बुद्धि के संसार-धर्मों से हरि-स्मरण के कारण जो मोहग्रस्त नहीं होता, वह भागवतों में श्रेष्ठ है।

( ६ )

जिसके चित्त में काम, कर्म और इन दोनों का बीज अविद्या उत्पन्न नहीं होती और वासुदेव ही जिसके एकमात्र घर हैं, आश्रय हैं, वह उत्तम भागवत है।

( ७ )

जिसे इस शरीर में अपने जन्म-कर्म या वर्ण, आश्रम और जाति के कारण अहंभाव नहीं चिपकता, सचमुच वही हरि का भक्त है।

( ८ )

जो धन-सम्पत्ति या शरीरादि में 'यह अपना है, यह पराया' ऐसा भेद नहीं करता, जो सब प्राणियों के साथ समभाव से व्यवहार करता और सर्वदा शान्त रहता है, सचमुच वह उत्तम भागवत है।

( ९ )

त्रिभुवन के वैभव के लिए भी जिसके हरि-स्मरण में व्यवधान नहीं पड़ता और देवादि भी अपना अन्तःकरण भगवन्मय बनाकर जिन्हें ढूँढ़ते रहते हैं, उन भगवान् के चरण-कमलों से जो आधा पल भी दूर नहीं होता, वह वैष्णवों में अग्रगण्य है।

( १० )

जैसे चन्द्रोदय होने पर सूर्य का ताप नष्ट हो जाता है, वैसे ही भगवान् के महापराक्रमी चरणों की उँगलियों के नखरूपी

रत्नों की चन्द्रिका से हरि-भक्तों के हृदय का ताप मिट जाता है। फिर वह पुनः उत्पन्न कैसे होगा ?

( ११ )

जाने-अनजाने भूलकर भी हरि-नाम लेने पर पाप-प्रवाह का नाश करनेवाले साक्षात् हरि, प्रेम की डोरी से चरण-कमल बँध जाने के कारण, जिस भक्त के हृदय को नहीं छोड़ते, वह भागवतों में प्रमुख है, ऐसा कहते हैं।

# चौथा अध्याय

## माया-तरण

( १ )

दु:ख की निवृत्ति और सुख की प्राप्ति के लिए विषयासक्त मनुष्य कार्य प्रारम्भ करते हैं। लेकिन उनके प्रयोजन का परिणाम उल्टा ही होता जाता है—यह बात ( मुमुक्षुओं को ) ध्यान में रखनी चाहिए।

( २ )

दुर्लभ, पर सचमुच नित्य पीड़ा देनेवाला और जीव के लिए मृत्युरूप धन कमा लिया या घर-बार, बाल-बच्चे, सगे-सम्बन्धी, पशु आदि जुटा लिये जायँ, तो इन सबके क्षणभंगुर होने के कारण, उन्हें पाकर भी क्या सुख मिलेगा ?

( ३ )

जिस प्रकार इस नश्वर पृथ्वी पर माण्डलिक राजाओं में बराबरीवालों से स्पर्धा, अधिक ऐश्वर्यवालों से मत्सर और ऐश्वर्य नष्ट होने का भय होता है, उसी प्रकार यज्ञादि कर्मों से प्राप्त होनेवाला स्वर्ग भी नश्वर है, ऐसा समझना चाहिए।

( ४ )

इसलिए अपना परम कल्याण जानने के इच्छुक पुरुष को शास्त्रों में पारंगत और परब्रह्म का साक्षात्कार किये हुए और शान्ति के मातृगृह, आश्रय सद्‌गुरु की शरण जाना चाहिए।

( ५ )

यहाँ 'एकमात्र गुरु ही आत्मदैवत है' ऐसा मानकर निष्कपट भाव से निरन्तर उनकी सेवा द्वारा ( आगे वर्णित ) धर्म सीखने चाहिए। इससे भक्तों को आत्मस्वरूप प्राप्त करा देनेवाले आत्मरूप श्री हरि प्रसन्न होंगे।

( ६ )

पहले सर्वत्र मन की अनासक्ति, फिर भगवद्भक्तों से आसक्ति यानी प्रेम और प्राणियों पर यथायोग्य अच्छी तरह दयाभाव, मैत्री और विनय,

( ७ )

शुचिता, तप, सहनशीलता, मितभाषण ( फालतू न बोलना ), स्वाध्याय, ऋजुता, ब्रह्मचर्य, अहिंसा, सुख-दुःख आदि द्वन्द्वों में समता,

( ८ )

'सर्वत्र आत्मा है और वही ईश्वर है' ऐसा चिन्तन करना, 'केवल एक तत्त्व है और वह मैं हूँ' ऐसी भावना, सीमित कर देनेवाला घर कहीं न होना ( अनिकेतता ), वन्य-वस्त्र याने वल्कल पहनना और जो मिले, उसमें सन्तोष मानना,

( ९ )

भागवत-शास्त्र में श्रद्धा, अन्य शास्त्रों के प्रति आदर, मन, वाणी और कर्म का नियमन, सत्य, शम और दम,

( १० )

अद्‌भुत कर्म करनेवाले भगवान् के जन्म-कर्म और गुण यानी लीलाओं का श्रवण, कीर्तन तथा ध्यान करना तथा सारे कर्म उसीके लिए करना,

( ११ )

यज्ञ, दान, तप, जप, सदाचरण तथा जो कुछ अपने को प्रिय लगता हो, जैसे पत्नी, पुत्र, घर, प्राण आदि सबका सब परमेश्वर को अर्पण करना,

( १२ )

इसी तरह श्रीकृष्ण को जो अपना नाथ मानते हैं, उन भगवद्‌भक्तों से मैत्री, स्थावर-जंगम दोनों प्रकार के प्राणियों की, विशेषतः मनुष्यों की और उनमें भी महापुरुषों की, उनमें भी साधु-सन्तों की सेवा और भगवान् की पावन कीर्ति की आपस में चर्चा,

( १३ )

इन भागवत-धर्मों को सीखकर उनसे प्राप्त भक्ति द्वारा जो भगवान् में निष्ठा रखेगा, वह दुस्तर माया-नदी को सहज ही तर जायगा।

# पाँचवाँ अध्याय

## ब्रह्म-स्वरूप

( १ )

राजन् ! जो इस ब्रह्माण्ड की उत्पत्ति, स्थिति और लय का कारण है और नहीं भी है; जो स्वप्न, जाग्रति और सुषुप्ति इन तीनों अवस्थाओं में है और उनसे बाहर भी है; जिसके आधार पर देह, इन्द्रियाँ, प्राण और हृदय चैतन्ययुक्त होकर अपने-अपने व्यापार करते हैं, उसे परमतत्त्व जानो ।

( २ )

जिस तरह अग्नि की ज्वालाएँ अग्नि को जला या प्रकाशित नहीं कर सकतीं, उसी तरह उस परम तत्त्व तक न मन की गति है और न वाणी की ही । नेत्र उसे देख नहीं सकते, बुद्धि उनका विचार नहीं कर सकती । प्राण और इन्द्रियाँ उसके पास भी नहीं पहुँच पाते । श्रुतियाँ भी वह आत्मतत्त्व 'अमुक है' इस प्रकार वर्णन नहीं कर पातीं, इसीलिए 'नेति नेति' कहकर निषेधरूप से ही उसका वर्णन करती हैं । इस निषेध की सिद्धि के लिए भी कुछ भावात्मक वस्तु आवश्यक है और वही ब्रह्म है ।

( ३ )

आरम्भ में एकमात्र ब्रह्म था । उसीको सत्त्व, रज और तम इस तरह त्रिगुणात्मक प्रधान याने 'प्रकृति' कहते हैं । उसीको सूत्र, महान् और अहंरूपी जीव भी कहते हैं । वह अत्यन्त

शक्तिमान् ब्रह्म ही ज्ञान, क्रिया, अर्थ और फल इन विभिन्न रूपों में प्रकाशित होता है। वह सत् और असत् से परे है।

( ४ )

ब्रह्मरूप आतमा न तो कभी जनमा और न कभी मरेगा ही। वह न कभी बढ़ता है और न घटता है। जो कुछ परिवर्तनशील है, सबके परिवर्तन का वह साक्षी है। वह सर्वत्र, शाश्वत——अजर-अमर——और केवल ज्ञानस्वरूप है। जिस तरह प्राणि-शरीर में स्थित प्राणवायु के एक होने पर भी स्थान-भेद से अनेक नाम-रूप होते हैं, उसी तरह एक ही ब्रह्म की इंद्रियों द्वारा अनेक प्रकारों से कल्पना की जाती है।

( ५ )

अण्डों में, पेशियों में, वृक्षों में और अनिश्चित योनियों के इन सभी जीव-शरीरों में प्राणशक्ति जीव के पीछे-पीछे जाती ही रहती है। जीव की इन्द्रियाँ लीन हो गयी हों, अहं गाढ़ निद्रा में सो रहा हो और कूटस्थ भी अपने मूल स्वरूप में लीन हो जाय; फिर भी हमें उसका अनुस्मरण होता ही रहता है।

( ६ )

जिस तरह स्वच्छ नेत्रोंवाले मनुष्य को सूर्यप्रकाश स्पष्ट दीख पड़ता है, उसी तरह पद्मनाभ के चरणों की इच्छा करनेवाली महान् भक्ति से वह हृदयस्थित गुण-कर्म से उत्पन्न मल साफ कर देगा, तो उस शुद्ध हृदय में आत्मस्वरूप साक्षात् प्रकट होगा।

# छठा अध्याय

## आत्मोद्धार

( १ )

विश्वतत्त्व का परीक्षण करने में कुशल लोग साधारणतः स्वयं के यत्न से ही ( अमंगल विषयों की ) मलिन वासनाओं से अपना उद्धार कर लेते हैं ।

( २ )

विशेष बात यह है कि मनुष्य का गुरु उसकी आत्मा ही है, क्योंकि प्रत्यक्ष और अनुमान दोनों प्रमाणों से वह अपना कल्याण कर लेता है ।

( ३ )

क्या प्रकृति की दृष्टि से और क्या आत्मा की दृष्टि से विश्व एकात्मक है——यह जानकर मानव का कर्तव्य है कि वह दूसरे के स्वभाव या कर्म की स्तुति या निन्दा न करे ।

( ४ )

जो पुरुष दूसरों के स्वभाव या कर्म की प्रशंसा या निन्दा करता है, वह मिथ्या वस्तु के अभिमान के कारण अपने वास्तविक स्वार्थ याने आत्मार्थ से शीघ्र ही भ्रष्ट हो जाता है ।

( ५ )

सम्पत्ति, ऐश्वर्य, कुलीनता, विद्या, त्याग, रूप, बल और कर्म से गर्वित हो जिनकी बुद्धि अंधी हो गयी है, वे दुष्ट लोग

भगवान् के प्रेमी भक्तों का और ( स्वयं ) ईश्वर का भी अपमान करते हैं ।

( ६ )

भूख, प्यास, गर्मी, सर्दी, बरसात, हवा, आँधी-पानी, जिह्वा-सुख और रति-सुख जैसे दुस्तर समुद्रों को लाँघकर भी जो व्यर्थ ही क्रोध के अधीन होते हैं, वे मानो गाय के खुर से बनी क्षुद्र गड़ही में डूबते हैं और उनकी कठिन तपस्या व्यर्थ हो जाती है ।

( ७ )

विवेकी पुरुष यदि आहार रोक दे, तो रसनेन्द्रिय ( जिह्वा ) को छोड़ अन्य इन्द्रियों पर शीघ्र ही विजय पा सकते हैं । किन्तु रसनेन्द्रिय तो आहार त्यागने पर और भी अधिक बलवान् होती है ।

( ८ )

जब तक रसनेन्द्रिय जीती नहीं जाती, तब तक अन्य इन्द्रियों को जीतने पर भी मनुष्य जितेन्द्रिय नहीं होता । रसना के जीतने से ही सारी इन्द्रियाँ जीत ली जाती हैं ।

( ९ )

महाराज ! कृत आदि युग के लोग कलियुग में जन्म लेना चाहते हैं, क्योंकि कलियुग में लोग सचमुच नारायण-परायण होनेवाले हैं ।

# सातवाँ अध्याय

## गुरुबोध ( १ ) सृष्टि-गुरु

( १ )

दैव अर्थात् सृष्टि के ज्ञात और अज्ञात कार्य-कारण आदि नियमों के अधीन भूतों से पछाड़ खाकर पीड़ित होने पर भी धैर्यशाली विद्वान् पुरुष उनकी दैवाधीनता जान अपने निश्चित मार्ग से कभी विचलित न हो--यह मैंने पृथ्वी से ( क्षमाव्रत ) सीखा।

( २ )

सदा-सर्वदा दूसरों के सर्वथा हितेच्छु और जिनका जन्म ही एकमात्र परहितार्थ है, उन पर्वत एवं वृक्षों का शिष्य बनकर साधु पुरुष को चाहिए कि उनसे 'परात्मता' यानी दूसरों के लिए ही अपना जन्म है, यह शिक्षा ग्रहण करे।

( ३ )

पानी स्वभावतः स्वच्छ, स्निग्ध, मधुर और लोगों के लिए तीर्थ की तरह पवित्र होता है। इसी तरह हम भी निर्मल, स्वभावतः स्नेहशील, मधुरभाषी और शुद्ध रहें--ऐसा समझनेवाला मुनि अपने दर्शन, स्पर्शन और भाषण से लोगों को पवित्र करता है।

( ४ )

जिसमें चढ़ाव-उतार नहीं होता, ऐसे समुद्र की तरह मुनि को प्रसन्न, गम्भीर, अथाह, अनाक्रमणीय, अपार और अक्षुब्ध होना चाहिए ।

( ५ )

नदियाँ अपने में आ मिलने से समुद्र को न बाढ़ आती है और उनके न मिलने से न वह सूख जाता है । इसी तरह नारायण-पर यानी ईश्वर-भक्त मुनि भी इच्छाएँ तृप्त होने पर न हर्षित हो और न उनके अतृप्त रहने पर खिन्न रहे ।

( ६ )

आत्म-परायण मुनि को चाहिए कि अग्नि की तरह तेजस्वी, तपस्या से देदीप्यमान, अनाक्रमणीय, उदर जितना ही भोजन-पात्रवाला यानी असंग्रही रहकर जो कुछ मिले, उसीका सेवन कर निर्मल रहे ।

( ७ )

जिस तरह चन्द्रमा की कलाएँ घटती-बढ़ती हैं, चन्द्र नहीं; उसी तरह जिनकी गति समझ से परे है, ऐसे अव्यक्त गति काल के प्रभाव से होनेवाली जन्म-मरण आदि अवस्थाएँ देह की हैं, आत्मा की नहीं ( यह चन्द्र से शिक्षा है ) ।

( ८ )

जिस तरह सूर्य अपनी किरणों से पानी सोख लेता है और यथासमय उसे पुनः बरसा भी देता है, उसी तरह योगी भी इंद्रियों

द्वारा विषयों को ग्रहण करता और यथासमय त्याग भी देता है; लेकिन उनमें कभी आसक्त नहीं होता ।

( ९ )

सुख, दुःख आदि नाना धर्मवाले विषयों के बीच बरतने-वाला योगी वायु की तरह उनके गुण-दोषों से सर्वथा अलिप्त रहे ।

( १० )

जितनेभर से ज्ञान नष्ट न हो और मन तथा वाणी की शक्ति क्षीण न हो, मुनि उतनी ही प्राण-धारण-वृत्ति ( आहार आदि ) से सन्तोष माने । इन्द्रियों के चोचले न करे ।

( ११ )

मुनि को चाहिए कि वह 'हम सब चराचर वस्तुओं में व्याप्त होकर ब्रह्मरूप और सूत्ररूप हैं, इस प्रकार की और व्यापकता की दृष्टि से अखण्ड और असंग अपने विशाल आकाशपन की भावना करे ।

# आठवाँ अध्याय

## गुरुबोध ( २ ) प्राणि-गुरु

( १ )

मनुष्य कभी किसीके साथ अति स्नेह या अधिक सम्पर्क न करे। मन्दमति मानव यदि ऐसा करेगा, तो कबूतर की तरह वह सन्ताप और दुःख उठायेगा।

( २ )

किसी एक कुरर पक्षी को मांस का एक टुकड़ा मिल गया। दूसरे बलवान् पक्षियों के पास उस समय खाने को नहीं था। इसलिए ( उसके पास से वह मांस-खण्ड छीन लेने के लिए ) वे उसे मारने लगे। अतः उस कुरर पक्षी ने मांस का वह टुकड़ा फेंक दिया। तब वह ( परेशानी से बचा और ) सुखी हो गया।

( ३ )

अनायास जो कुछ मिल जाय, फिर वह मधुर हो या नीरस, अधिक हो या कम, बुद्धिमान् पुरुष उतना ही खाकर अजगर के समान जीवन-निर्वाह करे, विचेष्टाएँ, दौड़-धूप न करे।

( ४ )

नश्वर देह के लिए घर बनाने की झंझट में पड़ना अत्यन्त कष्टकर और निष्फल है। साँप दूसरे के बनाये घर में घुसकर सुख से रहता है।

( ५ )

वनवासी यति कभी भी ग्राम्य-गीत ( विषय-सम्बन्धी गीत ) न सुने। वह व्याध के गीत से मोहित हो जाल में फँसे हिरन से यह शिक्षा ग्रहण करे।

( ६ )

बंसी में लगे मांस के लोभ से उसमें फँसकर जैसे मछली अपने प्राण गँवा बैठती है, वैसे ही अनियंत्रित जीभ के कारण रस-लोलुप हो मूर्ख मानव भी मृत्यु को प्राप्त करता है।

( ७ )

यति को चाहिए कि भ्रमर की वृत्ति का अनुसरण कर किसी भी गृहस्थ को कष्ट न देते हुए अपने शरीर-धारण मात्र के लिए आवश्यक थोड़े-थोड़े अन्न की भिक्षा माँग उदर-निर्वाह करे।

( ८ )

जिस तरह भ्रमर फूलों से केवल मधु ही ग्रहण करता है, उसी तरह चतुर मनुष्य भी छोटे-बड़े शास्त्रों से, सब जगह से सार ग्रहण करे।

( ९ )

जिस प्रकार मधुमक्खियों द्वारा संचित मधु ( शहद ) मधु निकालनेवाला चतुर मनुष्य बटोर ले जाता है, उसी प्रकार बड़े कष्ट से लोभी द्वारा संगृहीत धन——जिसे वह न तो किसीको दे पाता है और न स्वयं ही भोग पाता है——दूसरा ही कोई हर ले जाता है।

( १० )

जिस तरह मकड़ी अपने हृदय से निकले ऊन ( तन्तु ) को मुँह द्वारा फैलाकर उसका जाल बुनती है और कुछ देर उसीमें विहार ( खेल ) कर पुनः उसे निगल जाती है, इसी तरह परमेश्वर भी करता है। ( परमेश्वर सृष्टि उत्पन्न करता है, कुछ समय तक उसमें विहार कर पुनः उसे स्व-स्वरूप में लीन कर लेता है। ईश्वर किस तरह काम करता है, इसकी शिक्षा मकड़ी से मिलती है। )

( ११ )

देहधारी जीव प्रेम, द्वेष या भय से जिस-जिस वस्तु में बुद्धिपूर्वक अपना मन एकाग्र करता है, उन-उन पदार्थों से वह एकरूप हो जाता है।

( १२ )

राजन् ! भृंगी द्वारा अपने घोंसले में बलात् लाया हुआ कीट ( भय से ) उस भृंगी का ही ध्यान करता है। फलस्वरूप इसी देह में उसकी देह बदलकर उसे भृंगी का रूप प्राप्त हो जाता है।

# नवाँ अध्याय

## गुरुबोध ( ३ ) मानव-गुरु

( १ )

आशा यानी वासना से अत्यन्त दुःख होता है । नैराश्य यानी वासना-त्याग से परम सुख मिलता है । प्रियकर के मिलन की आशा त्याग देने से पिंगला ( वेश्या ) सुख की नींद सो सकी।

( २ )

मुझे ( किसी तरह का ) मान-अपमान नहीं । घर-बार और पुत्र-परिवारवालों को जो चिन्ता होती है, वह मुझे नहीं है। मैं छोटे बालक की तरह आत्मा में रँगकर आत्मा में ही क्रीड़ा करता घूमता रहता हूँ ।

( ३ )

बहुत-से लोग एक साथ जुटने पर झगड़ा हो ही जाता है। दो हों, तो भी कहासुनी, वाद-विवाद होता है, इसलिए ( आवाज न हो, इसलिए जिस प्रकार उस ) कुमारी ने हर कलाई में एक-एक ही कंकण रखा, उसी प्रकार अकेले ही विचरना चाहिए।

( ४ )

तीर बनाने में तल्लीन कारीगर को अपने पास से ही गुजरती राजा की सवारी नहीं दिखायी पड़ी । इसी तरह आत्म-स्वरूप से समरस योगी को बाहरी या भीतरी किसी भी पदार्थ का भान नहीं होता ।

( ५ )

सर्वदा परिणाम में दुःखद और जन्म-मरणशील यह देह मेरा गुरु है। वह मुझे विवेक और वैराग्य की शिक्षा देती है। कारण उसीके सहारे मैं तत्त्व-विचार कर पाता हूँ। फिर भी वह देह मेरे अपने लिए नहीं, दूसरों के लिए है, यह समझकर मैं मुक्तसंग हो विचरता रहता हूँ।

( ६ )

ईश्वर ने अपनी मायारूप-शक्ति से वृक्ष, सर्प, पशु, पक्षी, मच्छर, मछली आदि अनेक प्रकार के जीवों के अनेक शरीर रचे, फिर भी उनसे उसे सन्तोष नहीं हुआ। फिर उसने ब्रह्म-साक्षात्कार करने में समर्थ बुद्धिवाले मानव की सृष्टि की, तब उसे सन्तोष हुआ।

( ७ )

अनेक जन्मों के बाद यह अति दुर्लभ और अनित्य होने पर भी मोक्ष दिलाने में समर्थ मनुष्य-जन्म, मानव-शरीर प्राप्त हुआ है। तो बुद्धिमान् पुरुष का कर्तव्य है कि मृत्यु के शिकंजे में पड़ने से पूर्व ही शीघ्र ( इसी योनि में ) मोक्ष-प्राप्ति का यत्न करे। नश्वर विषयों का भोग तो सभी योनियों में मिलता ही है।

# दसवाँ अध्याय

## आत्मविद्या

( १ )

मेरे द्वारा बताये हुए स्वधर्म का सावधानी से पालन कर साधक सब प्रकार से मेरी शरण आये और निष्काम भाव से अपने वर्णाश्रम के अनुरूप कुलाचार का अनुष्ठान करे।

( २ )

निर्मल-चित्त मनुष्य को सावधानी के साथ यह देखना चाहिए कि गुण यानी इन्द्रियों के विषयों को सत्य समझकर उनकी प्राप्ति के लिए चिन्तन करते रहने से विषयलोलुप मानव के सभी प्रयत्नों का फल उल्टा ही हुआ करता है।

( ३ )

मुझ पर दृढ़ विश्वास रखकर निवृत्त कर्म करे और प्रवृत्त कर्म त्याग दे। आत्मस्वरूप का ज्ञान प्राप्त करने का इच्छुक मुमुक्षु कर्म-विधियों की प्रेरणा का आदर न करे।

( ४ )

मेरा भक्त अहिंसा आदि यमों का निरन्तर आचरण करे, नियमों का भी यथाशक्ति पालन करे और मुझे जाननेवाले और मेरे स्वरूप बने शान्त सद्गुरु की उपासना करे।

( ५ )

साधक को निरभिमानी, निर्मत्सर, दक्ष, ममताशून्य, स्नेह में दृढ़, जल्दबाजी न करनेवाला, तत्त्व-जिज्ञासु, असूयारहित और सत्यवादी होना चाहिए ।

( ६ )

सर्वत्र आत्मतत्त्व समान भरा हुआ है, यह देखकर स्त्री-पुत्र, घर-बार, खेती-बारी, स्वजन-सम्पत्ति आदि से उदासीन ––अनासक्त रहें ।

( ७ )

जिस तरह जलनेवाले काष्ठ आदि से उन्हें जलानेवाला और प्रकाश देनेवाला अग्नि भिन्न होता है, उसी तरह स्थूल और सूक्ष्म देहों से आत्मा पृथक् है । वह द्रष्टा और स्वयं-ज्ञान-प्रकाशरूप है ।

( ८ )

मानव का यह शरीर तीन गुणों से बना हुआ है । इस देह से सम्बन्ध होने के नाते ही संसार उसके पीछे लगा है । वह आत्मविद्या से ही काटा जा सकता है ।

( ९ )

इसलिए अपने-आपमें ही स्थित आत्मा केवल अद्वितीय और पर यानी सर्वश्रेष्ठ है । तत्त्व-जिज्ञासा द्वारा ऐसे आत्मा से क्रमशः एकरूप होते हुए 'यह दृश्य जगत् ही सत्य है' यह असत्-बुद्धि क्रमशः मिटायें ।

( १० )

विद्यारूप अग्नि उत्पन्न करने के लिए आचार्य और शिष्य ऊपर-नीचे की अरणियों ( यज्ञ में अग्नि पैदा करने के लिए काम में लाये जानेवाले दो काष्ठखण्ड ) जैसे हैं। गुरु का प्रवचन इन दो अरणियों को मिलानेवाला संधान है। उस संधान से निर्माण होनेवाली सुखावह संधि या अग्नि है विद्या।

( ११ )

उस पारंगत, ज्ञानी शिष्य की वह अति विशुद्ध बुद्धि त्रिगुण से उत्पन्न माया को झटकार डालती है और जिस तरह समिधाओं को जलाकर आग अपने-आप शान्त हो जाती है, उसी तरह जिन त्रिगुणों से यह दृश्य भासित होता है, उन्हें जलाकर वह विद्या स्वयं शान्त हो जाती है।

# ग्यारहवाँ अध्याय

## बद्धमुक्त मुमुक्षु-साधक

( १ )

'मैं बद्ध हूँ', 'मैं मुक्त हूँ' यह मुझे गुण के कारण कहा जाता है, लेकिन वस्तुतः वैसी बात नहीं है। सत्त्वादि गुण मायामूलक होने से तत्त्वतः न मुझे बन्धन है और न मोक्ष ही।

( २ )

शोक-मोह, सुख-दुःख और देह की उत्पत्ति, ये स्वप्न की तरह, माया के कारण भासते हैं। शोक, मोह आदि यह संसृति यानी आत्मा को दिया हुआ केवल नाम है ( वाचारंभण ), वह वास्तविक नहीं। ( आत्मा ही सत्य है। )

( ३ )

उद्धव ! मेरी माया से ही निर्मित विद्या और अविद्या मेरे दो रूप हैं। वे देहधारियों को क्रमशः बन्ध और मोक्ष देनेवाली हैं, यह जानो।

( ४ )

बुद्धिमान् उद्धव ! मेरे ही एक अंशमात्र जीव को अविद्या के कारण अनादि बंध होता है और विद्या से मोक्ष मिलता है।

( ५ )

स्वप्न से जगा पुरुष जिस तरह स्वप्न-देह को अपनी देह नहीं समझता, उसी तरह बाह्य दृष्टि से देह में स्थित रहकर

भी विद्वान् मनुष्य देहस्थ नहीं होता ( यानी देह से अलिप्त रहता है )। किन्तु दुर्बुद्धि मानव वस्तुतः देहस्थ न होते हुए भी अपने को देहस्थ मानता है ।

( ६ )

इन्द्रियों द्वारा इन्द्रिय-विषयों का सेवन किया जाता है और गुणों द्वारा गुणों का ग्रहण किया जाता है । यह समझकर मानव निर्विकार रहकर उनके विषय में ममता न रखे ।

( ७ )

दैव यानी पूर्वकर्म के अधीन देह में रहनेवाला जीव इन्द्रियों द्वारा होनेवाले कर्म से उस शरीर में 'मैं ही वह कर्म करनेवाला हूँ' ऐसा अभिमान कर बद्ध हो जाता है ।

( ८ )

इस तरह सोना, बैठना, घूमना, स्नान करना, देखना, स्पर्श करना, गंध सूँघना, खाना, सुनना आदि यानी ज्ञानेन्द्रियों के व्यापारों तथा विषयों से विरक्त--

( ९ )

--ज्ञानी पुरुष, देह में स्थित होकर भी और उन-उन इन्द्रियों के विषयों को भोगते हुए भी अज्ञानी पुरुष की तरह बद्ध नहीं होता; वह आकाश, सूर्य और अग्नि की तरह अलिप्त रहता है ।

( १० )

असंग होने के कारण उसकी वह निर्मल दृष्टि अधिक तीक्ष्ण होती है । इससे उसके सारे सन्देह मिट जाते हैं । स्वप्न से जगे

पुरुष की तरह नानात्व यानी देहादि प्रपंच से या नाना प्रकार के भेदों से वह पीछे मुड़ता है ( यानी वह अभेद-दृष्टि हो जाता है )।

( ११ )

जिस पुरुष के प्राण, इन्द्रिय, मन, बुद्धि इनकी सभी वृत्तियाँ—चेष्टाएँ संकल्परहित होती हैं, वह देहस्थ होकर भी देह के गुणों से मुक्त ही रहता है।

( १२ )

उस तत्त्वज्ञ मुक्त पुरुष के शरीर को कोई हिंसक पीड़ा दें या स्वेच्छा से कोई उसकी पूजा करें, उसके चित्त में किसी तरह का विकार उत्पन्न नहीं होता ( यानी किसीकी पीड़ा से वह दुःखी नहीं होता और न पूजा से हर्ष ही पाता है ) ।

( १३ )

गुण और दोष के भेदों से अतीत और सर्वत्र समदर्शी मुनि कोई भला-बुरा करे या बोले, तो भी किसीकी निन्दा या स्तुति नहीं करेगा।

( १४ )

वह मुनि कोई भला-बुरा कर्म नहीं करेगा या नहीं बोलेगा या नहीं सोचेगा। इस प्रकार की वृत्ति से वह आत्मानन्द में मग्न रहकर और जड़वत् बरताव करेगा।

( १५ )

इस प्रकार जिज्ञासा से आत्मस्वरूप पर जमे नानात्व के भ्रम को नष्ट कर सर्वव्यापी मुझ परमात्मा में शुद्ध, निर्विषय

चित्त समर्पित कर ( सांसारिक व्यवहारों से ) निवृत्त हो जाय ।

( १६ )

यदि परब्रह्म में मन स्थिर यानी एकाग्र न कर सको, तो मुझ परमेश्वर को उद्देश्य कर सभी कर्म भलीभाँति निरपेक्ष होकर करो ।

( १७ )

उद्धव, मुझ परमेश्वर के लिए ही सभी धर्म, अर्थ, काम का आचरण करनेवाला मनुष्य मेरी शरण आता है, तो उसे सनातन परमेश्वर में दृढ़ भक्ति प्राप्त होती है ।

( १८ )

मेरा भक्त दयालु होता है । वह किसी भी प्राणी से वैरभाव नहीं रखता, सहनशील होता है; सत्य ही उसके जीवन का सार होता है । वह निष्पाप, समदर्शी और सबका भला करनेवाला होता है ।

( १९ )

उसकी बुद्धि कामनाओं से कलुषित नहीं होती । वह संयमी, मृदु और पवित्र होता है । वह संग्रह नहीं करता; इच्छारहित, मिताहारी, शान्त और समाधानी होता है । उसकी बुद्धि स्थिर होती है और वह मुनि सर्वथा मेरा ही शरणागत रहता है ।

( २० )

उसके हाथों प्रमाद नहीं होता । वह गंभीर स्वभाव और धैर्यशाली होता है । भूख-प्यास, शोक-मोह और जन्म-मृत्यु ये

छह गुण उसके वश में रहते हैं। ( स्वयं ) वह निरभिमानी, मान्यों को मान देनेवाला, बोध देने में निपुण, मित्रता का व्यवहार करनेवाला, दयाशील, तत्त्वदर्शी और ज्ञानी होता है।

( २१ )

इस तरह मेरे बताये हुए भी स्वधर्म के गुण-दोष जानकर और उन सबको त्यागकर जो मुझे भजता है, वह मेरा उत्तम भक्त है।

( २२ )

मैं कौन हूँ, कितना बड़ा हूँ, कैसा हूँ--यह जाने या अनजाने जो मुझे अनन्यभाव से भजते हैं, मैं मानता हूँ कि वे मेरे सर्वश्रेष्ठ भक्त हैं। ●

# बारहवाँ अध्याय

## वृक्षच्छेद

( १ )

यही वह जीव ( 'जीवनतत्त्व, परमात्मा' ) प्राण और घोषरूप से हृदयरूप गुफा में प्रवेश करता है। फिर मनोमय सूक्ष्मरूप धारण कर मात्रा, स्वर और वर्णरूप से अत्यन्त स्थूल हो जाता है।

( २ )

जिस तरह अग्नि आकाश में केवल ऊष्मा के अव्यक्त रूप में रहती है, लकड़ी पर लकड़ी जोर से घिसने पर वही वायु की सहायता पाकर चिनगारी का रूप धारण करती है और ( उसमें ) आहुति डालने पर ज्वालारूप से प्रकट होती है, इसी तरह यह वाणी वस्तुतः मेरा व्यक्त स्वरूप है।

( ३ )

इसी तरह बोलना, काम करना, चलना, मल-मूत्र त्यागना, सूँघना, चखना, देखना, छूना, सुनना, मन से संकल्प-विकल्प करना, बुद्धि से समझना, अहंकार द्वारा अभिमान करना, महत्-तत्त्व के रूप में सबमें ओत-प्रोत होना, इसी तरह सत्त्व, रज, तमोगुणों की विकारात्मक अवस्था ( विकृति ) होना ( यह सब मेरा दृश्यरूप है )।

( ४ )

यह जीवन जो अव्यक्त, एक ही एक, अवस्था में सबसे बड़ा, ब्रह्माण्डरूप कमल का कारण ( ब्रह्मदेव ) है, वही विस्तारित मायाशक्ति के द्वारा उस प्रकार अनेक-सा भासता है, जिस प्रकार खेत में बोया गया बीज शाखा, पुष्प-पत्रादि अनेक रूप धारण करता है ।

( ५ )

जिस तरह वस्त्र ताना-बाना रूप तन्तुओं से ही बना रहता है, उसी तरह यह अखिल विश्व इस जीवस्वरूप में--जीवन-तत्त्व में, परमात्मा में-- ओत-प्रोत है । यह जो पुरातन संसार-तरु है, वह कर्ममय है और इसे ( इह-परलोकों के भोगरूप ) फूल और फल लगते हैं ।

( ६ )

पाप और पुण्य इस वृक्ष के दो बीज हैं । उसे वासनारूप सैकड़ों जड़ें हैं । सत्त्व, रज, तम ये तीन पोर हैं । पंचमहाभूत प्रमुख पाँच स्कंध ( मोटी डालें ) हैं, जिनमें से शब्द, रस आदि पाँच विषय चूते हैं । दस इन्द्रियाँ और मन--ये उसकी ग्यारह शाखाएँ हैं । उस पर जीव और शिवरूप दो पक्षी घोंसले बनाकर रहते हैं । वात, पित्त और कफ ये इस वृक्ष की तीन छालें हैं और सुख एवं दुःख दो फल हैं । यह ( विशाल वृक्ष ) सूर्यमण्डल तक फैला हुआ है ।

( ७ )

गाँवों में रहनेवाले ( विषय-पाशों से बद्ध होकर कामना से पीड़ित ) ये गृहस्थ गीध जैसे हैं। वे इस वृक्ष का दुःखरूप एक फल भोगते हैं। किन्तु जो अरण्यवासी ( परमहंस, विषयों से विरक्त ) इस वृक्ष पर स्थित राजहंस की तरह हैं, वे सुखरूप दूसरे फल का उपभोग करते हैं। ( वास्तव में देखा जाय तो ) यह संसार-वृक्ष नानारूप, केवल, अद्वितीय और मायामय है-- इस तरह जो अपने पूज्य सद्‌गुरु से जान लेता है, वेद उसकी समझ में आ गया।

( ८ )

इस तरह गुरु की उपासना एकाग्र भक्ति और आत्म-विद्यारूप तीक्ष्ण कुल्हाड़ी की मदद से जीव के सूक्ष्मशरीररूप वृक्ष का गर्भ काट दो और सावधानी के साथ--इन्द्रिय-विजय-पूर्वक--आत्मस्वरूप को प्राप्त करके उस अस्त्र को भी त्याग दो।

# तेरहवाँ अध्याय

## हंस-गीत

( १ )

( श्री भगवान हंसरूप से सनक आदि ऋषियों को उपदेश देते हैं ) हे ब्रह्मदेव के पुत्रो ! ( जिस तरह ताने में बाना और बाने में ताना इस तरह वस्त्र में दोनों होते हैं, उसी तरह ) गुणों में चित्त प्रवेश करता और चित्त में गुण प्रवेश करते हैं तथा गुण और चित्त दोनों मिलकर मेरे स्वरूपभूत जीव की देह बनती है ।

( २ )

बार-बार गुणों का सेवन करने से गुणों में ही मग्न होने-वाला चित्त और उस चित्त से उत्पन्न होनेवाले गुण, इन दोनों को मद्रूप होकर जीव त्याग दे ।

( ३ )

चूँकि संसार का बन्धन आत्मा यानी जीव को गुणावस्था प्राप्त कराता है, इसलिए तुरीय यानी चौथी अवस्था के साक्षी मुझमें स्थित होकर यह संसार-बन्धन तोड़ दें, तो गुण और चित्त का सम्बन्ध छूट जायगा ।

( ४ )

जो जाग्रत्-अवस्था में इन्द्रियों की सहायता से क्षणभंगुर बाह्य देह आदि पदार्थों का अनुभव करता है, स्वप्नावस्था में मन द्वारा वैसी ही वस्तुओं का अनुभव करता है और गाढ़ निद्रा ( सुषुप्ति ) में सबको समेट लेता है, यह स्मृति से संबंध होने के कारण अर्थात् तीनों अवस्थाओं के अनुभवों का अनुसन्धान होने के कारण वह उन अवस्थाओं की गुणवृत्तियों का द्रष्टा, इन्द्रियों का स्वामी एक ही एक है।

( ५ )

इस तरह और मेरी ही माया द्वारा गुणों की सहायता से मुझमें ही कल्पित मन की ये तीन अवस्थाएँ हैं–ऐसा विचार कर सन्देहरहित हो जायँ तथा अनुमान और आप्तवाक्यात्मक ज्ञानरूप तीक्ष्ण खड्ग से हृदय की सर्वसंशयरूप सभी व्याधि को काटकर मेरा भजन करें।

( ६ )

यह विश्व भ्रम है। वह मन का खेल है। उसे घूमती हुई लुकारियों की उस बनेठी की तरह समझें, जो दीखते ही नष्ट हो जाय, इतनी अति चंचल है। वह एक विज्ञानरूप होकर अनेक प्रकार से मानो भासता है। यह माया है, अज्ञान-जन्य स्वप्न है, तीन गुणों के परिणामों द्वारा तीन प्रकार से उत्पन्न किया गया विकल्प है।

( ७ )

इन विकल्पों से अपनी दृष्टि हटा लें। सभी प्रकार की तृष्णाओं से निवृत्त और निष्काम होकर ज्ञानी पुरुष आत्मसुख का अनुभव करता हुआ शान्त रहे। ऐसी स्थिति में यह दृश्य जगत् कभी दीख पड़े, तो उसे मिथ्या समझकर अलग कर दे, जिससे वह भ्रम उत्पन्न नहीं करेगा। देहपात तक स्मृति बनी रहेगी।

( ८ )

जिस तरह मदिरा के मद से उन्मत्त मनुष्य को यह पता नहीं चलता कि उसकी पहनी हुई धोती संयोगवश खुल गयी है या अपनी जगह पर है, उसी तरह आत्मस्वरूप का साक्षात्कार हो जाने से जीवन्मुक्त पुरुष यह नहीं देखता कि दैववश उसकी देह छूट गयी है या खड़ी है।

( ९ )

जब तक प्रारब्ध कर्म का उपभोग होता रहता है, तब तक दैव यानी प्रारब्ध कर्मफल के अधीन देह भी प्राण धारण कर ( कर्मसमाप्ति की ) प्रतीक्षा करता रहता है। किन्तु वह सिद्ध पुरुष, जो समाधिपर्यन्त योग-साधना कर आत्म-साक्षात्कार कर चुका है, स्वप्नतुल्य इस सप्रपंच देह को पुनः धारण नहीं करता।

( १० )

हे सनकादि ऋषियो ! सांख्य और योग का यह रहस्य मैंने आप लोगों से कहा । आप लोगों को धर्म का उपदेश देने के लिए मैं यज्ञरूप विष्णु ही आया हुआ हूँ, ऐसा जानो ।

( ११ )

हे द्विजश्रेष्ठ ! योग, सांख्य, सत्य, ऋत, तेज, लक्ष्मी, कीर्ति, दम इन सबका मैं परम श्रेष्ठ अधिष्ठान हूँ ।

( १२ )

मैं निर्गुण और निरपेक्ष हूँ, फिर भी सभी गुण मुझे ही भजते हैं ( मुझमें ही प्रतिष्ठित हैं ) । समता, असंगता आदि गुणातीत लक्षण भी मुझे ही भजते हैं; कारण मैं सबका हितैषी, मित्र, प्रियतम और आत्मा हूँ । ●

# चौदहवाँ अध्याय

## भक्ति-पावनता

( १ )

हे साधो उद्धव ! सर्वथा निष्काम बने और मुझे आत्म-समर्पण कर मुझसे आत्मस्वरूप हुए पुरुषों को जो सुख मिलता है, वह विषयों में डूबे मनुष्यों को कहाँ मिल सकेगा ?

( २ )

पूर्ण अपरिग्रही, इन्द्रियजयी, शान्त, समदर्शी और मेरी प्राप्ति से सन्तुष्ट-चित्त मेरे भक्त के लिए दसों दिशाएँ सुखमय होती हैं ।

( ३ )

मुझे आत्मसमर्पण करनेवाला मेरा अनन्य भक्त मुझे छोड़कर ब्रह्मलोक, महेन्द्रपद, सार्वभौमत्व, पाताल का आधिपत्य, अनेक योगसिद्धियाँ या मोक्ष तक—किसीकी भी अभिलाषा नहीं रखता ।

( ४ )

निष्काम, शान्त, निर्वैर और समदृष्टि मुनि की चरण-धूलि से मैं पवित्र होऊँ, इसलिए ( उनके कदम पर कदम रखते हुए ) सदैव उनके पीछे-पीछे चलता रहता हूँ ।

( ५ )

किसी भी उपाधि अर्थात् संग्रह से रहित, मुझमें अनुरक्त-चित्त, शान्त, विशालहृदय, सब प्राणियों पर प्रेम करनेवाले, किसी भी प्रकार की वासना से अस्पृष्ट-बुद्धि मेरे भक्त जिस निरपेक्ष सुख का अनुभव करते हैं, वह दूसरों की समझ में नहीं आ सकता ।

( ६ )

मेरा जो भक्त इन्द्रियों पर विजय नहीं पा सका है और इसी कारण विषय जिसे बार-बार परेशान करते हैं, ( उसकी ) मुझमें दृढ़ भक्ति होने पर साधारणत: विषय उसे नहीं सताते ।

( ७ )

सज्जनों का अत्यन्त प्रिय और उनकी एकमात्र आत्मा मैं केवल श्रद्धापूर्ण एकनिष्ठ भक्ति से ही वश होता हूँ । मेरी अनन्यभक्ति चाण्डालों को भी उनके हीन जन्म-कुल से पावन कर देती है ।

( ८ )

जब तक शरीर पुलकित नहीं हो उठता, हृदय गद्‌गद नहीं हो जाता, नेत्रों से आनन्द के अश्रु छलकने नहीं लगते, भक्ति नहीं होती, तब तक ( मलिन ) हृदय शुद्ध कैसे होगा ?

( ९ )

प्रेम से जिसकी वाणी गद्‌गद हो गयी है, चित्त प्रेमार्द्र हो गया है, प्रेम के अतिरेक से जो लगातार आँसू बहाता है, कभी हँसता है, तो कभी लाज छोड़कर जोर-जोर से गाता-नाचता है, ऐसा मेरा भक्त सारे जगत् को पवित्र करता है।

( १० )

जैसे आग में डालकर तपाया हुआ सोना अपना मैल त्यागकर पुनः अपना असली निखरा रूप प्राप्त कर लेता है, वैसे ही मेरे भक्त की आत्मा मेरे भक्तियोग से कर्म-वासना यानी चित्त का मैल धुल जाने पर तत्काल मेरे स्वरूप को प्राप्त हो जाती है।

( ११ )

मेरी पुण्य-गाथाओं के श्रवण और कीर्तन से ज्यों-ज्यों आत्मा निर्मल होती जाती है, त्यों-त्यों अंजन डालने पर आँखों को जिस तरह गुप्त बातें दीखने लगती हैं, उस तरह मेरे भक्त को सूक्ष्म यानी इन्द्रियों से अगोचर परमात्म-वस्तुएँ दिखायी पड़ने लगती हैं।

( १२ )

विषयों का चिन्तन करनेवाला चित्त विषयों में आसक्त हो जाता है। इसी तरह दिन-रात मेरा चिन्तन करनेवाले मेरे भक्त का अन्तःकरण मेरे स्वरूप में ही लीन हो जाता है।

( १३ )

इसलिए स्वप्न-मनोरथों की तरह रहनेवाली मिथ्याभूत असत् वस्तुओं का चिन्तन छोड़कर श्रद्धायुक्त भक्ति से भरा अपना चित्त मुझमें सुस्थिर कर दो।

# पन्द्रहवाँ अध्याय

## सिद्धि-विभूति-निराकांक्षा

( १ )

जिसने इन्द्रियों को दमन कर जीत लिया है, साथ ही प्राणायाम-परायण होकर जिसने मुझमें चित्त की धारणा की, उस मुनि के लिए ऐसी कौन-सी सिद्धि है, जो अत्यन्त दुर्लभ है ?

( २ )

मुझसे एकरूप होने के लिए उत्तम योग-साधना करनेवाले योगी के मार्ग में ये सिद्धियाँ समय का अपव्यय करनेवाली बाधाएँ ही हैं, ऐसा ( अनुभवी लोग ) कहते हैं।

( ३ )

तेज, सम्पत्ति, कीर्ति, ऐश्वर्य, लज्जा याने विनय, उदारता, सौंदर्य, भाग्यशीलता, वीर्य, सहनशीलता, विज्ञान आदि जो भी श्रेष्ठ गुण जहाँ कहीं होते हैं, वे मेरे ही छोटे-से अंश हैं।

( ४ )

तुम्हारे प्रश्न के अनुसार मैंने अपनी इन विभूतियों का संक्षेप में वर्णन किया। वे मनोविकार मात्र हैं। वाणी से बोली जानेवाली वस्तु यानी वाचारम्भण मात्र ही उसका स्वरूप है। वास्तव में उनकी सत्ता ही नहीं है।

( ५ )

इसलिए वाणी, मन, प्राण, इन्द्रियाँ, इनका संयम करो। स्वयं ही अपना संयम करो। फिर तू पुनः जन्म-मरण के चक्र में नहीं फँसेगा।

( ६ )

जो यति अपनी वाणी और मन का भलीभाँति बुद्धि से निरोध नहीं करता, उसके व्रत, तप, दान मिट्टी के कच्चे घड़े में स्थित पानी की तरह चू जाते हैं। ●

# सोलहवाँ अध्याय

## गुण-विकास

( १ )

अहिंसा, सत्य, अस्तेय या अपहरण न करना, असंगता, विनय, असंग्रह, आस्तिक्य, ब्रह्मचर्य, मौन, स्थिरता, क्षमा, अभय ( ये बारह यम )

( २-३ )

और शुचिता ( आन्तर और बाह्य शुद्धि ), जप, तप, हवन, श्रद्धा, अतिथि-सेवा, मेरी पूजा, तीर्थयात्रा, परोपकार की इच्छा, समाधान और गुरुसेवा ( ये बारह नियम ) शास्त्रों ने बताये हैं। तात उद्धव ! इनकी उपासना, पालन करने पर ये पुरुष के सभी मनोरथ पूर्ण कर देते हैं।

( ४ )

मुझमें बुद्धि की निष्ठा ही शम है। इन्द्रिय-निग्रह दम है। दुःख सहन करना ही तितिक्षा है। जिह्वा और जननेन्द्रिय पर विजय पाना ही 'धृति' है।

( ५ )

किसीको भी दण्ड न देना, यह जो विश्व को अभयदान है, वही श्रेष्ठ 'दान' है। कामनाओं का त्याग 'तप' है। स्वभाव पर विजय 'शौर्य' है और सर्वत्र समदृष्टि 'सत्य' है।

( ६ )

सत्य और मधुर भाषण को विज्ञजन 'ऋत' कहते हैं। कर्मों में आसक्त न होना 'शुचिता' है और संकल्प-विकल्प का त्याग ही सच्चा 'संन्यास' है।

( ७ )

लोगों का प्रिय और हितकर धन 'धर्म' है। मैं परमश्रेष्ठ परमेश्वर ही 'यज्ञ' हूँ। ज्ञान का उपदेश ही 'दक्षिणा' और प्राणायाम ही श्रेष्ठ 'बल' है।

( ८ )

भगवान् का षड्गुण ऐश्वर्य ही 'भग' है। मेरी भक्ति ही उत्तम 'लाभ' है। आत्मा में दिखाई देनेवाले नानात्व के भेद का मिट जाना ही सच्ची 'विद्या' है और निंद्य कर्मों के बारे में घृणा ही 'ह्री' है।

( ९ )

विषय-भोगों की लालसा ही 'दुःख' है। सुख-दुःख से परे की स्थिति 'सुख' है। देहादि नश्वर वस्तु ही मैं हूँ, ऐसा माननेवाला मनुष्य 'मूर्ख' है। बंध क्या और मोक्ष क्या, यह जाननेवाला पुरुष 'पंडित' है।

( १० )

चित्त का विक्षेप गलत मार्ग है, कुमार्ग है। वह 'उत्पथ' यानी टेढ़ा रास्ता है। जिस मार्ग से जाने पर मेरी भेट होती है, वह 'सत्पथ' है। तामस गुणों का उत्कर्ष ही 'नरक' और सात्त्विक गुणों का उत्कर्ष 'स्वर्ग' है।

( ११ )

जो सदा असंतुष्ट रहता है, वह 'दरिद्र' है। जो सद्‌गुणों से समृद्ध है, वह 'आढ्य' यानी श्रीमान् है। गुणों में जिसकी बुद्धि अनासक्त है, वह 'प्रभु' है और जो गुणों में उलझ जाता है, वह 'गुलाम' है।

( १२ )

अधिक क्या कहें ? संक्षेप में गुण और दोष का लक्षण यह है कि पदार्थों के गुण-दोष देखना दोष है और उन्हें न देखना गुण है।

# सत्रहवाँ अध्याय

## वर्णाश्रम-सार

( १ )

हिंसा न करें, सत्य को न छोड़ें, चोरी न करें, काम, क्रोध और लोभ के वश न हों तथा प्राणिमात्र का कल्याण और प्रिय करना चाहें, यह सब वर्णों के लिए समान लागू होनेवाला धर्म है।

( २ )

हे कुलनन्दन उद्धव ! सब प्राणियों में मुझ परमेश्वर को देखना और मन, वाणी तथा शरीर का संयम रखना--यह ब्रह्मचर्यादि चारों आश्रमों के लिए समान नियम है।

( ३ )

परिवार में फँसे न रहें, कुटुम्बी होने पर भी ईश्वर-निष्ठा की उपेक्षा न करें। ज्ञानी पुरुष यह जान ले कि इस दृश्य जगत् की तरह अदृश्य स्वर्ग-सुखादि कर्म-फल भी नाशवान् है।

( ४ )

स्त्री, पुत्र, मित्र, भाई आदि का साथ राह चलते साथियों-सा क्षणिक होता है। निद्रा में दिखायी देनेवाला स्वप्न निद्रा के साथ ही टूट जाता है, इसी तरह प्रत्येक भिन्न देह के साथ स्त्री-पुत्रादि भी दूर हो जाते हैं।

( ५ )

यह सोचकर जीव-मुक्त पुरुष घर पर अतिथि की तरह रहता है। अपने गृहादि से वह नहीं बँधता, क्योंकि उसके लिए 'मैं, मेरा' ऐसा कुछ भी नहीं रहता।

( ६ )

वैराग्यशील, आत्मज्ञाननिष्ठ पुरुष या मेरा निष्काम भक्त विशिष्ट मर्यादावाले आश्रमों को त्यागकर किसी भी निश्चित विधि-विधान में न फँसते हुए मुक्त-संचार करे।

( ७ )

बुद्धिमान् ( धैर्यवान् ) पुरुष लोगों से ऊबे नहीं और न ऐसा व्यवहार करे, जिससे वे ऊब जायँ। अपशब्द और कठोर भाषण सहन करे। किसीका भी अपमान न करे।

( ८ )

जैसे पशु देह के आसक्तिवश दूसरे से वैर करते यानी भय रखता है, वैसे किसीसे वैर न करे या भय न रखे। कारण सब प्राणियों में और स्वयं में भी एक ही परमात्मा निवास कर रहा है।

# अठारहवाँ अध्याय

## विशेष सूचनाएँ

( १ )

धन कमाते समय, कमा लेने के बाद उसे बढ़ाते समय, उसकी रक्षा और खर्च करते समय, उसके नष्ट होने या भोग द्वारा कम हो जाने पर मनुष्यों को कष्ट, भय, चिन्ता और भ्रम पैदा होते हैं।

( २ )

चोरी, हिंसा, असत्य, दंभ, काम, क्रोध, गर्व, मद, भेद, वैर, अविश्वास, स्पर्धा और स्त्री, मद्य और जूआ——ये तीन व्यसन——

( ३ )

ये पन्द्रह अनर्थ यानी संकट धन से पैदा होते हैं। इसलिए कल्याण के इच्छुक पुरुष को 'अर्थ' नामधारी अनर्थ को दूर से ही त्याग देना चाहिए।

( ४ )

जो व्यक्ति देव, ऋषि, पितर, सर्वभूत, गोत्रज और भाई आदि हिस्सेदारों तथा अपने बीच धन का उचित बँटवारा नहीं करता, वह अधोगति प्राप्त करता है।

# उन्नीसवाँ अध्याय

## ज्ञान-वैराग्य-भक्ति

( १ )

हे विश्वेश्वर ! विश्वरूप ! अत्यन्त निर्मल वैराग्य और अनुभव से युक्त यह सनातन ज्ञान विस्तार से मुझे बतलाइये। इसी तरह बड़े-बड़े महात्माओं द्वारा अन्वेषणीय अपना भक्ति-योग भी मुझे सुनाइये।

( २ )

हे ईश्वर ! मैं त्रिविध तापों से जर्जरित हो गया हूँ और अत्यन्त भयंकर संसार-मार्ग से तपकर निकल रहा हूँ। आपके चरण-युगल मेरे लिए छत्र( छाता )और अमृत की वृष्टि की तरह हैं। इन चरण-युगलों के सिवा मुझे दूसरा आश्रय-स्थान दिखायी नहीं देता।

( ३ )

हे महाप्रभावशाली देव ! आपका भक्त इस ( संसाररूप ) गर्त यानी गड्ढे में पड़ा है। कालरूप सर्प ने उसे डस लिया है। फिर भी उसकी क्षुद्र सुख-भोगों की तृष्णा नहीं मिटती, बढ़ती ही जा रही है। आप इस गड्ढे से मेरा उद्धार कीजिये और मोक्ष देनेवाले अपने वचनामृत की उस पर वर्षा कीजिये।

( ४ )

इस दृश्य जगत् के चराचर भूतों में प्रकृति, पुरुष, महत्-तत्त्व, अहंकार और पंचतन्मात्राएँ मिलकर नौ; मन, पाँच ज्ञानेन्द्रियाँ और पाँच कर्मेन्द्रियाँ मिलकर ग्यारह; पृथ्वी आदि पाँच महाभूत; सत्त्व आदि तीन गुण--इस तरह अट्ठाईस भाव यानी तत्त्व जिस साधना से देखे और समझे जाते हैं। और जिससे यह समझ में आता है कि सब भूतों में एक ही वस्तु विराजमान है, वह ज्ञान है--ऐसा मेरा निश्चित मत है।

( ५ )

जिस एक ज्ञान से 'विश्व जैसा दीखता है, वैसा नहीं है', यह समझ में आता है, वही सच्चा विज्ञान है। उत्पत्ति, स्थिति और नाश ये त्रिगुणात्मक पदार्थों को होते हैं, यह विज्ञान से समझ में आ जाता है।

( ६ )

जो तत्त्व पहले सृज्य ( निर्माण करने योग्य ) वस्तु को उत्पन्न करता है, बीच में इस सृज्य में बसता है और अन्त में सृज्य का लय हो जाने पर जो शेष रहता है, वही सत्-ब्रह्म है, ( 'सृज्यात्' यह क्रियापद वेद में होता है, वैसा यहाँ भी है )।

( ७ )

श्रुति-वचन, प्रत्यक्ष, ऐतिहासिक और अनुमान--ये चार प्रमाण हैं। इन चारों प्रमाणों में विकल्प ( अनेकत्व यानी मिथ्याप्रपंच ) कहीं भी नहीं टिकता, इसलिए विवेकी पुरुष इस विकल्प से विरक्त होता है।

( ८ )

ज्ञानी पुरुष यह जान लें कि ब्रह्मलोक तक की अदृष्ट सृष्टि भी दृष्ट यानी दिखायी देनेवाली सृष्टि की तरह ही नश्वर और दुःखदायी हैं। कारण वे लोक भी कर्म के परिणामस्वरूप मिलनेवाले हैं--प्राप्त होते हैं।

( ९ )

हे निष्पाप उद्धव ! तुम्हारे समाधान के लिए मैंने पहले ही भक्तियोग बता दिया है। फिर भी अपनी भक्ति का श्रेष्ठ कारण पुनः बताता हूँ।

( १० )

( जो मेरी भक्ति करना चाहता है, वह ) मेरी अमृत-मधुर कथाओं में श्रद्धा रखे, निरन्तर मेरा कीर्तन करे, मेरी अर्चना में अखण्ड निष्ठा रखे और स्तोत्रों से मेरी स्तुति करे।

( ११ )

मेरी सेवा के विषय में आदर रखे, साष्टांग नमस्कार करे, मेरे भक्तों की विशेष पूजा करे, सब प्राणियों में मैं ही हूँ, ऐसी भावना करे।

( १२ )

सभी कर्म और व्यवहार मेरे लिए ही करे, वाणी से मेरे ही गुणों का संकीर्तन करे, मन मुझमें लगाये और सब कामनाओं को त्याग दे।

( १३ )

हे उद्धव ! जो मेरे इन धर्मों का पालन करते और मुझे आत्म-निवेदन करते हैं, उनके हृदय में मेरी प्रेममयी भक्ति का उदय होता है । जिसे मेरी भक्ति प्राप्त हो गयी, उसे और कौन-सी दूसरी वस्तु प्राप्त करना शेष रहता है ?

( १४ )

जब सत्त्वगुण से विकसित और शान्त चित्त परमेश्वर की ओर लग जाता है, उस समय साधक को धर्म, ज्ञान, वैराग्य, ऐश्वर्य आदि प्राप्त होते हैं ।

# बीसवाँ अध्याय

## योग-त्रयी

( १ )

मनुष्य के कल्याण के लिए ( अधिकार-भेद से ) मैंने तीन योग बतलाये हैं । वे तीन योग हैं : ज्ञान, कर्म और भक्ति। मोक्ष के लिए इनके अतिरिक्त और कोई उपाय नहीं है ।

( २ )

जो विरक्त होकर कर्म और उनके फलों को त्याग चुके हैं, उनके लिए ज्ञानयोग है और जिनके चित्त में उनके विषय में वैराग्य नहीं हुआ है, ऐसे सकाम लोगों के लिए कर्मयोग है ।

( ३ )

जो पुरुष न तो अत्यन्त विरक्त है और न अत्यन्त आसक्त ही, लेकिन संयोगवश मेरी लीला-कथाओं में जिसे श्रद्धा पैदा हो गयी, उसे भक्ति-योग से ही सिद्धि मिलती है।

( ४ )

जब तक वैराग्य उत्पन्न नहीं होता अथवा मेरी कथा सुनने में श्रद्धा नहीं होती, तब तक वेदविहित कर्म करने चाहिए।

( ५ )

हे उद्धव ! अपने वर्ण और आश्रम के अनुसार स्वधर्म में स्थिर रहकर, बिना फल और कामना के, यज्ञ से जो मेरी

आराधना करेगा और दूसरा कुछ नहीं करेगा, तो वह न स्वर्ग पायेगा और न नरक में ही गिरेगा।

( ६ )

इस भूलोक में रहकर ही स्वधर्म का आचरण करनेवाला मनुष्य यदि निष्पाप और शुद्ध हो, तो अनायास उसे निर्मल ज्ञान या मेरी भक्ति प्राप्त होती है।

( ७ )

सभी देहों में श्रेष्ठ यह मनुष्य-देह, मेरी अनुकूलतारूप हवा से चलनेवाली, एकमात्र गुरुरूप, कर्णधार से युक्त, अत्यन्त दुर्लभ, सुदृढ़ नाव के रूप में अनायास प्राप्त है। इसके सहारे जो संसार-सागर पार न कर जाय, वह आतमघातकी है।

( ८ )

योगी जब नये-नये सकाम कर्म प्रारम्भ करने से ऊबकर विरक्त हो जायगा, तब वह इन्द्रियों का संयम कर आत्माभ्यास से अपना मन ( परमात्मा में ) निश्चित रूप से लगा दे।

( ९ )

इस प्रकार दृढ़ रूप से निश्चल करते-करते मन यदि पुनः शीघ्र चंचल होकर भटकने लगे, तो सावधानी से उसे सँवारकर, समझा-बुझाकर, पुचकारकर अपने वश में कर ले।

( १० )

मन की लगाम न छूटने दें, इन्द्रियों और प्राणों को जीत लें और सत्त्वगुणसम्पन्न बुद्धि से मन को अपने वश में लायें।

( ११ )

नियंत्रण में लाये योग्य खुराफाती घोड़े के अन्तःकरण की वृत्ति किस तरह जानी जाय, इस ओर ध्यान देनेवाला पुरुष जिस तरह उसे सतत अपने वश कर लेता है, उसी तरह मन को अपने वश में करना भी वस्तुतः परम योग है, ऐसा ( अनुभवी लोग ) कहते हैं।

( १२ )

सांख्य-शास्त्र में बतायी हुई अनुलोम-प्रतिलोम प्रक्रियानुसार सभी भावों की उत्पत्ति और नाश का चिन्तन करें और यह सब मन प्रसन्न होने तक करते रहें।

( १३ )

मेरी लीला-कथा पर श्रद्धा होकर सब कर्मों से विराग होने लगे, 'सब कामनाएँ दुःखरूप हैं' यह मालूम पड़े, तो भी मनुष्य उन्हें छोड़ने में समर्थ नहीं होता।

( १४ )

इसलिए श्रद्धा और दृढ़ निश्चय से मुझ पर प्रेम रखकर भक्ति करे। और उन विषयों का सेवन करते समय वे दुःखजनक हैं, इस प्रकार उनके विषय में घृणा कर मानव का कर्तव्य है कि श्रद्धा और दृढ़ निश्चय से मुझ पर प्रेम रखकर भक्ति करे।

( १५ )

पीछे बताये हुए भक्तियोग का आधार लेकर जो मुनि मेरा अखण्ड भजन करता है, उसके हृदय की सभी वासनाएँ नष्ट हो जाती हैं। क्योंकि मैं परमेश्वर उसके हृदय में वास करता हूँ।

( १६ )

साधुवृत्ति के धैर्यशाली लोग जो मेरी अनन्य भक्ति करते हैं, उन्हें किसी बात की वासना नहीं रहती। स्वयं मेरे द्वारा ही दी हुई जन्म-मरण-रहित मुक्त-स्थिति भी वे नहीं चाहते।

( १७ )

निरपेक्षता ही अत्यन्त श्रेष्ठ, बहुत बड़ा निःश्रेयस् यानी सर्वोत्तम कल्याण है—ऐसा ( ज्ञानी पुरुष ) कहते हैं। इसलिए आशा-वासनाओं को त्याग निरपेक्ष रहनेवाले को ही मेरी भक्ति प्राप्त होगी।

( १८ )

जो मुझमें अनन्य भक्ति रखते हैं, जिनके चित्त में समता व्याप्त है और जिन्हें बुद्धि से परे का परम तत्त्व प्राप्त हो चुका है, ऐसे लोगों को विधि-निषेध से होनेवाले पुण्य-पाप से कोई सम्बन्ध नहीं रहता।

# इक्कीसवाँ अध्याय

## वेद-तात्पर्य

( १ )

अपने-अपने अधिकारानुसार कर्तव्य कर्म में निष्ठा होना सद्‌गुण है, इस तरह उसकी प्रशंसा की गयी है। इसके विपरीत अपने कर्तव्य के विषय में निष्ठा न होना दोष है। गुण-दोष का यह निश्चित लक्षण है।

( २ )

जिस तरह बच्चों को औषधि पिलाते या अनुशासन में रखते समय मिठाई आदि देकर फुसलाया जाता है, उसी तरह कर्मों से छुटकारा पाने के लिए अज्ञ पुरुषों को वेद कर्म ही करने का उपदेश देता है। कारण वह परोक्षप्रिय है यानी घुमा-फिराकर बताना उसे पसन्द है।

( ३ )

फल की आशा छोड़कर ईश्वरार्पण-बुद्धि से वेदोक्त कर्मों का ही जो अनुष्ठान करता है, उसे कर्मों से निवृत्ति करानेवाली सिद्धि अर्थात् कर्मातीत अवस्था प्राप्त होती है। स्वर्ग-प्राप्ति आदि फल जो वेदों में बताये गये हैं, उनका तात्पर्य रुचि पैदा करना है।

( ४ )

शब्द-ब्रह्म का अर्थ है वेद। उसका रहस्य समझना कठिन है। वह प्राण, मन और इन्द्रियों के रूप से ( परा, पश्यंती और

मध्यमा वाणी के रूप से ) प्रकट होता है । वह समुद्र की तरह असीम, गम्भीर और अगाध है।

( ५ )

वेद मेरे विषय में विधि बताता है, मेरा वर्णन करता है और वेद द्वारा शब्दों से विविध रूप में जिसे-जिसे लक्ष्य कर विश्वकर्ता आदि नाना कल्पनाएँ की जाती और मिटायी जाती हैं, वह भी मैं ( परमात्मा ) हूँ––यही संपूर्ण वेदों का सार है ।

( ६ )

यदि कोई शब्द-ब्रह्म यानी वेद का शाब्दिक विद्वान् हो जाय, किन्तु परब्रह्म के ज्ञान से वंचित रहे, तो उसके उस श्रम का––उसके कष्ट से अर्जित वेद-ज्ञान का––फल केवल श्रम ही है । ठाँठ गाय को पालनेवाले पुरुष के श्रम की तरह वह श्रम भी व्यर्थ है ।

# बाईसवाँ अध्याय

## संसार-प्रवाह

( १ )

पाँच इन्द्रियों से युक्त जो मानव का मन ( सूक्ष्म शरीर ) है, वह कर्ममय है। वह एक लोक से ( देह से ) दूसरे लोक में ( देह में ) जाता है। आत्मा उससे अलग ही है। वह उस मन का ( सूक्ष्म शरीर का ) अनुसरण करता है।

( २ )

हे उद्धव ! अतर्क्य वेगवान् काल से सभी जड़-अजड़ पंचभूत क्षण-क्षण जनमते और मरते हैं। किन्तु उनका यह स्थित्यन्तरण सूक्ष्म होने से दिखायी नहीं देता।

( ३ )

'यह उसी ज्योति का दीपक है या उसी प्रवाह का यह जल है', ऐसा मानना मिथ्या है ( क्योंकि दीप-ज्योति और प्रवाह का जल क्षण-क्षण बदलता रहता है )। ठीक इसी तरह अज्ञान में जिनकी आयु बीत रही है, उन मानवों को 'वही यह पुरुष है' ऐसा कहना और समझना सर्वथा मिथ्या है।

( ४ )

गर्भाधान, गर्भवृद्धि, जन्म, बचपन, कुमारावस्था, युवावस्था, अधेड़पन, बुढ़ापा और मृत्यु—ये शरीर की नौ अवस्थाएँ हैं।

( ५ )

प्रकृति से आत्मा को यथार्थतः पृथक् न करते हुए अज्ञानी मनुष्य विषयों से मोहित होते हैं और जन्म-मरण के चक्कर में पड़ते हैं ।

( ६ )

इसलिए हे उद्धव ! मिथ्याभूत इन्द्रियों से विषयों का भोग मत करो । आत्मा के अज्ञान से प्रतीत होनेवाला यह सांसारिक भेदरूप भ्रम है, ऐसा समझो ।

# तेईसवाँ अध्याय

## भिक्षु-गीत

( १ )

दुष्ट लोग, असाधु पुरुष तिरस्कार करें, अपमान करें, ठग लें, मत्सर करें, मारें, बन्धन में डालें, आजीविका छीन लें या दुःख में डालें, तो भी मोक्षार्थी स्वयं ही अपनी आत्मा का उद्धार करे।

( २ )

मेरे सुख-दुःख का कारण न ये मनुष्य हैं, न देवता, न यह शरीर और न ग्रह। कर्म और काल आदि भी कारण नहीं। महात्मा लोग सुख-दुःखात्मक संसाररूप चक्र घुमानेवाले मन को ही इनका कारण बताते हैं।

( ३ )

मन अत्यन्त बलवान् है। वह सात्त्विकादि गुणों ( गुण-वृत्तियों ) को उत्पन्न करता है। उनसे सात्त्विक, राजस और तामस जैसे तरह-तरह के कर्म पैदा होते हैं और उन-उन कर्मों से सवर्ण यानी कर्मानुरूप ( जीव को देव, मनुष्य, पशु आदि ) विविध गतियाँ प्राप्त होती हैं।

( ४ )

( मन ही सब तरह की चेष्टाएँ करता है ) इच्छा करनेवाले मन की संगति में रहकर भी आत्मा निरिच्छ ही है। वह

स्वयं-प्रकाश, ज्ञान-शक्तिप्रधान और मेरा सखा होकर केवल साक्षी-रूप में रहता है। वह मन को अपना रूप समझकर विषयों का भोग करते हुए गुणों की आसक्ति से बंधन में पड़ता है।

( ५ )

दान, स्वधर्माचरण, यम, नियम, वेदाध्ययन, सत्कर्म और उत्तमोत्तम व्रत, सभी का अन्तिम फल है——मन का एकाग्र होना। मन साम्यावस्था में रहे, वास्तव में यही परम योग है।

( ६ )

बड़े-बड़े देवगण भी मन के वश में हो गये। किन्तु मन किसीके वश नहीं होता। मन बलवान्-से-बलवान् भयंकर देव है। जो मन को वश कर लेता है, वह देवों का देव है।

( ७ )

सचमुच मन ही बहुत बड़ा शत्रु है। उसे जीतना कठिन है और उसका आक्रमण असह्य है। वह मर्मस्थल पर ही प्रहार करता है। मनुष्य को पहले इस शत्रु को जीत लेना चाहिए। लेकिन मूर्ख लोग उसे जीतने का यत्न न कर दूसरों से लड़ते-झगड़ते रहते हैं और किसीको मित्र, किसीको उदासीन, तो किसीको शत्रु बना लेते हैं।

( ८ )

यह मनोमात्र देह 'मेरी है' और 'मैं देह हूँ, ऐसा समझकर बुद्धिहीन लोग 'यह मैं हूँ' और 'यह दूसरा' ऐसे भ्रम में पड़ते हैं और उसीसे अनन्त-अपार अन्धकार में भटकते रहते हैं।

( ९ )

जन्म-मरण के चक्कर में फँसे अहंवृत्ति जीव को जैसे सुख-दुःख आदि द्वंद्वों का स्पर्श होता है, वैसा परात्पर चिद्रूप आत्मा को किसी भी कारण, कहीं भी, कैसा भी द्वंद्व-स्पर्श नहीं होता। इस प्रकार जाननेवाला विवेकी पुरुष जड़ भूतों से नहीं डरता।

( १० )

अत्यन्त प्राचीन महर्षियों ने इस परात्म-निष्ठा का आश्रय लिया है। मैं भी उसीका आश्रय ग्रहण करूँगा और ( मुक्ति और भक्ति देनेवाले ) मुकुन्द के चरण-कमलों की सेवा द्वारा ही यह दुस्तर अज्ञान-सागर सहज ही तर जाऊँगा।

# चौबीसवाँ अध्याय

## पारतंत्र्य-मीमांसा

( १ )

गुण कर्मों को पैदा करते हैं और कर्म करने पर गुणों में से गुण पैदा होते जाते हैं। ( और कर्म बढ़ते जाते हैं। जिसका गुणों से कोई सम्बन्ध नहीं, वह ) यह जीव गुणों से युक्त होकर कर्म-फल का उपभोग करता है।

( २ )

जब तक गुणों का उतार-चढ़ाव चल रहा है, तब तक आत्मा ( जीव ) एकत्व को भूलकर नानात्व में फँसा रहता है। जब तक यह नानात्व है, तब तक आत्मा की परतंत्रता बनी ही रहेगी।

( ३ )

जब तक जीवात्मा को स्वातंत्र्य नहीं है, तब तक उसे ईश्वर से भय बना है। जो गुण-वैषम्य की उपासना करते हैं, वे शोक के दास बनकर मोह में पड़ते हैं।

( ४ )

जब गुण-वैषम्य चलता रहता है, तब मुझ परमेश्वर को काल, आत्मा, आगम, लोक, स्वभाव, धर्म आदि अनेक नाम दिये जाते हैं।

# पच्चीसवाँ अध्याय

## सत्त्व-संशुद्धि

( १ )

सत्त्व, रज और तम ये तीन बुद्धि के गुण हैं, आत्मा के नहीं। सत्त्वगुण द्वारा रज और तम इन दोनों को और फिर सत्त्व से ( सत्त्वगुण की शुद्ध वृत्ति द्वारा ) सत्त्व को भी नष्ट कर देना चाहिए।

( २ )

शास्त्र, जल, प्रजा, देश, काल, कर्म, जन्म, ध्यान, मंत्र और संस्कार—ये दस वस्तुएँ गुण की कारण हैं। ( अर्थात् यदि ये सात्त्विक हों तो सत्त्वगुण की, राजस हों तो रजोगुण की और तामस हों तो तमोगुण की वृद्धि होती है )।

( ३ )

समझदार मनुष्य सात्त्विक गुण की वृद्धि के लिए सात्त्विक वस्तुओं का ही सेवन करें। उससे धर्म का उदय होगा और उसके बाद शीघ्र ही ज्ञान, स्मृति और विवेक प्राप्त होंगे।

( ४ )

रजोगुण और तमोगुण से बुद्धि चंचल होने पर भी विवेकी पुरुष पुनः सावधानी से मन काबू में रखकर विषयों की ओर दोष-दृष्टि से देखता है। इसलिए वह उनमें आसक्त नहीं होता।

( ५ )

जब कोई मनुष्य भक्तिपूर्वक निरपेक्ष भाव से अपने कर्मों द्वारा मेरी सेवा करता है, फिर वह भले ही स्त्री हो या पुरुष, तो उसे सात्त्विक वृत्तिवाला समझना चाहिए ।

( ६ )

वर्णाश्रम-विहित अपना कर्म ईश्वर को समर्पित कर दिया जाय या निष्काम भाव से किया जाय, तो वह सात्त्विक होता है । फल की इच्छा से किया हुआ कर्म राजस और दूसरे को कष्ट पहुँचाने की वृत्ति से किया जानेवाला कर्म तामस होता है ।

( ७ )

हे उद्धव ! सत्त्वगुण का उत्कर्ष होने पर देवताओं का बल बढ़ता है । रजोगुण की वृद्धि से दैत्यों का और तमोगुण की वृद्धि से राक्षसों का बल बढ़ता है ।

# छब्बीसवाँ अध्याय

## सत्संगति

( १ )

मनुष्य-देह क्षणभंगुर होने पर भी जीव के लिए उसका पाना दुर्लभ है। उसमें भी भगवान् पर प्रेम करनेवाले और भगवान् के प्रेमास्पद भक्तों का दर्शन उससे भी दुर्लभ है, ऐसा मुझे लगता है।

( २ )

जो देवताओं को जिस तरह भजते हैं, देवता भी उन्हें उसी तरह भजते हैं। जैसे छाया मनुष्य के पीछे-पीछे जाती है, वैसे ही देवता भी कर्म का अनुसरण करते हैं। केवल साधु-सन्त निरपेक्ष भाव से दीनवत्सल होते हैं।

( ३ )

जिस प्रकार अग्निनारायण का आश्रय लेनेवाले को ठंड या अन्धकार का भय नहीं रहता, उसी प्रकार सन्तों की सेवा करने-वालों की कर्म-जड़ता, संसार-भय और अज्ञान नष्ट हो जाते हैं।

( ४ )

जैसे पानी में डूबनेवालों को दृढ़ नौका तार देती है, वैसे ही भयंकर भवसागर में गोते खानेवाले को ब्रह्मवेत्ता, शान्त सन्त उत्तम आधार हैं।

( ५ )

अन्न प्राणियों का जीवन है, दुःखियों का आधार मैं परमेश्वर हूँ, धर्म ही परलोक के लिए मनुष्य की पूँजी है और संसार से भयभीत लोगों के लिए सन्तजन ही परम आधार हैं।

( ६ )

हे उद्धव ! साधुओं की संगति होने पर जो भक्तियोग साधता है, प्रायः उसके सिवा मेरी प्राप्ति का दूसरा अच्छा उपाय नहीं, क्योंकि मैं ही सन्तों का उत्तम आश्रय-स्थान हूँ। ●

# सत्ताईसवाँ अध्याय

## पूजा

( १ )

खुली हवा और सूर्य-प्रकाश से अथवा प्राणायाम और शरीर की अग्नि से ( उष्णता से ) शरीर शुद्ध हो जाने पर ॐकार की नादोपासना कर अन्त में सिद्ध पुरुषों द्वारा ध्यान की हुई, हृदय-कमल में स्थित नारायण-स्वरूप मेरी श्रेष्ठ सूक्ष्म जीवन-कला का ध्यान करें।

( २ )

प्राचीन संस्कृत कवियों द्वारा रचे संस्कृत स्तोत्रों और ( भक्तों द्वारा गाये गये ) प्राकृत भजनों, नानाविध पौराणिक कथाओं, लौकिक स्तोत्रों एवं भजनों से मेरी स्तुति करें और फिर 'हे भगवन्, प्रसन्न हो' ऐसी प्रार्थना कर साष्टांग प्रणाम करें।

( ३ )

मेरी मूर्ति का और मेरे भक्तों का दर्शन करें। उनका स्पर्श, सेवा-सुश्रूषा और पूजा-स्तुति करें तथा नम्र भाव से मेरे गण और कर्मों का कीर्तन करें।

( ४ )

हे उद्धव ! मेरी लीलाओं–दिव्य जन्म-कर्मों—की कथाओं को सुनने की श्रद्धा रखें और निरन्तर मेरा ध्यान करें। जो कुछ मिले, सब मुझे अर्पण करें और दासभाव से आत्मनिवेदन करें।

( ५ )

संसार में जो-जो अत्यन्त प्रिय है और जो स्वयं को अत्यन्त प्रिय हो, वह सब मुझे अर्पण करें। ऐसा करने पर वह वस्तु अनन्त फल देनेवाली होती है। ( अथवा ऐसा करना मोक्षप्रद होता है। )

( ६ )

मेरा भक्त श्रद्धा से मुझे केवल जल ही चढ़ाता है, तो वह मुझे अत्यन्त प्रिय है। लेकिन जिसकी मुझ पर भक्ति नहीं है, उसकी दी हुई बहुत-सी सामग्री भी मुझे संतोष नहीं देती।

( ७ )

योग, तप, संन्यास से महर्लोक, जनलोक, तपोलोक और सत्यलोक जैसी निर्मल गति प्राप्त होती है। लेकिन भक्ति-योग की गति मैं ( ही )--परमात्मा--हूँ।

( ८ )

संसाररूपी भेद-भाव के गड्ढे से बचकर जो सर्वात्मभाव से शरणागत-वत्सल मुकुंद की शरण जाता है, वह देव, ऋषि, आप्त-इष्ट, मानव, पितर और अन्य प्राणिमात्र के ऋण से मुक्त हो जाता है, वह किसीका किंकर नहीं होता, यानी किसीके बन्धन में नहीं रहता।

( ९ )

इसलिए उद्धव ! श्रुति-स्मृति में कथित विधि-निषेध, प्रवृत्ति-निवृत्ति, सुनने योग्य और सुने हुए सब विषयों का त्याग कर और--

( १० )

सर्वत्र मेरी ही भावना करते हुए समस्त प्राणियों के आत्म-स्वरूप मुझ एक की ही पूर्ण शरण आ, जिससे तू सब ओर से निर्भय हो जायगा ।

# अट्ठाईसवाँ अध्याय

## ब्रह्म-स्थिति

( १ )

जब तक अविवेकी पुरुष अज्ञानवश देह, इन्द्रिय और प्राणों का आत्मा से सम्बन्ध जोड़ता है, तब तक उसे यह संसार, मिथ्या होते हुए भी, सुख-दु:खादि फल देता है।

( २ )

स्वप्न में अनेक विपत्तियाँ आती हैं, लेकिन वास्तव में वे नहीं होतीं। इसी तरह अर्थ यानी विषयों के न रहते हुए भी विषयों का चिन्तन करनेवाला संसार-निवृत्त ही नहीं होता।

( ३ )

शोक, हर्ष, भय, क्रोध, लोभ, मोह, स्पृहा आदि विकार और जन्म-मरण अवस्थाएँ--ये सभी अहंकार के धर्म हैं, ऐसा दीख पड़ता है। वे आत्मा के नहीं हैं।

( ४ )

अनेक रूपों में प्रकट होनेवाले ये मानसिक, वाचिक, प्राण-सम्बन्धी और कायिक कर्म वास्तव में निर्मूल ही होते हैं। ज्ञानी भक्त उन्हें खूब तेज किये हुए ( सान पर चढ़ाये हुए ) ज्ञानरूपी खड्ग से छेदकर निष्काम हो पृथ्वी में विचरता है।

( ५ )

जिसने विवेक से मेरा स्वरूप भलीभाँति निश्चित कर लिया है, ऐसे ज्ञानी भक्त के लिए गुणात्मक इन्द्रियाँ समाहित ( शान्त ) हुईं तो क्या लाभ ? या वे क्षुब्ध अथवा चंचल हुईं तो क्या हानि होगी ? बादलों के आने या जाने से क्या सूर्य में कुछ फर्क पड़ेगा ?

( ६ )

ऐसा होने पर भी जब तक मन को दूषित करनेवाला रजोगुण मेरे दृढ़ भक्तियोग द्वारा मिटाया न जाय, तब तक मायाजनित गुणों की यानी विषयों की आसक्ति छोड़ ही देनी चाहिए ।

( ७ )

किसी भी कारण से प्रेरित अज्ञानी जीव देह गिरने तक कर्म करता रहता है और उन कर्मों से विकार-ग्रस्त होता है । लेकिन ज्ञाता पुरुष देह में यानी माया के राज्य में रहते हुए भी कर्म करके विकृत नहीं होता; क्योंकि उसकी तृष्णा मिट जाती है और वह आत्मसुख का अनुभव लेता रहता है ।

( ८ )

आत्मस्वरूप में स्थित पुरुष को यह भान ही नहीं रहता कि देह खड़ी है या बैठी, चल रही है या सो रही है, मल-मूत्र त्याग रही है या भोजन कर रही है अथवा स्वभावानुसार और कोई कर्म कर रही है ।

( ९ )

स्वप्न से जाग जाने पर स्वप्न के विषय नष्ट हो जाते हैं, इसलिए वे मिथ्या हैं, ऐसा हम लोग निश्चित करते हैं। ठीक इसी तरह ज्ञानी पुरुष मिथ्याभूत इन्द्रियों के रूपादि विषयों को देखता हुआ भी 'वे अनेक हैं' इस अनुमान ( हेतु ) से उसे ( मूल स्वरूप के ) विरुद्ध मानकर निश्चित करता है और आत्मा के सिवा जो कुछ भिन्न है, उसे सत्य नहीं मानता।

( १० )

उद्धव ! गुण और कर्मों के कारण विविध रूपों में भासनेवाला अज्ञान आत्मा से भिन्न है, इसका पहले से ज्ञान नहीं रहता, पर विचार से ही उस अज्ञान की निवृत्ति हो जाती है। आत्मा का न तो ग्रहण करना पड़ता है और न त्याग ही। ( वह सदैव रहता ही है। )

( ११ )

जैसे सूर्य का उदय घट, पट आदि पदार्थों का निर्माण नहीं करता, केवल मनुष्य की आँखों पर का अन्धकार हटा देता है, वैसे ही मुझ परमात्मा का पूर्ण निःशंक ( श्रुतिसिद्ध ) ज्ञान होने पर पुरुष की बुद्धि का अज्ञानांधकार नष्ट हो जाता है। ( वह ज्ञान ब्रह्म-वस्तु का निर्माण नहीं करता, वह तो स्वतःसिद्ध रहती ही है। )

( १२ )

यह आत्मा स्वयंप्रकाश, अजन्मा, अप्रमेय ( प्रमाणों से जानने में कठिन ) यानी अज्ञेय, सारी सृष्टि और समाज के

साथ एकरूप ऐसा अनुभवस्वरूप एकमात्र और अद्वितीय है। जहाँ वाणी विरत हो जाती है, ऐसा अवर्णनीय है। उसकी प्रेरणा से ही वाणी और प्राणों के व्यापार चलते हैं। ●

# उनतीसवाँ अध्याय

## भक्ति-सारामृत

( १ )

हे उद्धव ! अपना अत्यन्त कल्याणकारी भागवत-धर्म तुझे बताता हूँ, सुन। उसका श्रद्धा से आचरण करने पर अत्यन्त दुर्जय मृत्यु पर मानव विजय पा लेता है।

( २ )

मेरे भागवत-धर्म में स्वयं रमकर, अपना मन और चित्त मुझे अर्पण कर, सावधानी से मेरा स्मरण करते हुए—सब कर्म मेरे लिए धीरे-धीरे करते जा।

( ३ )

शुद्ध अन्तःकरणवाला पुरुष आकाश की तरह बाहर-भीतर आवरणरहित और मुक्त ( निरुपाधि ) मुझे यानी आत्मा को सब प्राणियों में और अपने हृदय में स्थित देखे।

( ४ )

ब्राह्मण और अन्त्यज ( जाति ); चोर और साव ( कर्म ); सूर्य और चिनगारी ( गुण ); कृपालु और क्रूर ( स्वभाव )—इन विषम वस्तुओं को जो समदृष्टि से देखता है, उसे पंडित कहते हैं।

( ५ )

जो पुरुष सभी स्त्री-पुरुषों में निरन्तर मेरी ही भावना करता है, उसके स्पर्धा, मत्सर, तिरस्कार आदि दुष्ट विकार, अहंकार तक, कुछ ही काल में नष्ट हो जाते हैं।

( ६ )

स्वजन हँसी करें तो करने दें, देहविषयक दृष्टि और उनसे उत्पन्न लाज छोड़ दें और कुत्ते, चाण्डाल, गाय, गधा आदि सबको सांष्टांग नमस्कार करें।

( ७ )

जब तक सब प्राणियों में 'मेरा ईश्वर-रूप ही है' ऐसी भावना न हो जाय, तब तक मेरा भक्त काया, वाचा और मन से मेरी उपासना करे।

( ८ )

मेरी प्राप्ति के सब उपायों में श्रेष्ठ उपाय मैं यही समझता हूँ कि काया, वाचा और मन की सब वृत्तियों से सब प्राणियों में मेरी भावना की जाय।

( ९ )

इस लोक में इस विनाशी असत् शरीर द्वारा मुझ अविनाशी, सत्यतत्त्व को प्राप्त करने में ही विवेकियों के विवेक और चतुरों की चतुराई की पराकाष्ठा है। ●

# तीसवाँ अध्याय

## मुक्त-विहार

( १ )

ब्रह्माजी की प्रार्थना पर जिस कार्य के लिए मैंने अंश से अवतार लिया था, वह इस लोक का देवों का कार्य मैं संपूर्ण पूरा कर चुका हूँ। ( 'अंशेन' का 'अंश के साथ' ऐसा भी अर्थ किया जाता है। )

( २ )

अब तू भी अपने आप्त, आत्मीयजनों का सारा प्रेम छोड़ अनन्य प्रेम से मुझमें अपना मन लगा, सर्वत्र सम-दृष्टि रख और पृथ्वी पर विचरण करता रह।

( ३ )

शास्त्रजन्य ज्ञान के साथ अनुभवजन्य विज्ञान का योग हो जाने पर तुझे यह ज्ञान होगा कि 'सब प्राणियों की आत्मा तू ही है'। फिर तुझे आत्म-साक्षात्कार के कारण समाधान प्राप्त होगा और फिर किन्हीं भी घातक विघ्नों की बाधा न होगी।

( ४ )

जो मनुष्य गुण-दोष-बुद्धि से परे हो जाता है—वह निषिद्ध कर्मों से निवृत्त अवश्य होता है, पर उनमें दोष-बुद्धि से नहीं। वह विहित कर्मों का अनुष्ठान करता अवश्य है, पर गुण-बुद्धि

से नहीं । ये दोनों बातें उसके द्वारा बालक की तरह सहज भाव से हो जाती हैं ।

( ५ )

श्रौत ज्ञान और अनुभवजन्य विज्ञान से जिसकी मुझमें अटल श्रद्धा है, वह सब प्राणियों का हितैषी मित्र होता है और उसकी वृत्ति शान्त रहती है । यह सब प्रतीत होनेवाला विश्व मेरा ही ईश्वररूप है, ऐसा वह देखता है; इसलिए उसे फिर कभी जन्म-मरण की विपत्ति में नहीं पड़ना पड़ता ।

# इकतीसवाँ अध्याय

## कृष्ण-चरित्र-स्मरण

( १ )

भगवान् श्रीकृष्ण ने सम्पूर्ण सुन्दर पदार्थों से भरा शरीर धारण कर पृथ्वी पर मंगलमय कल्याणकारी कर्म किये। ये पूर्णकाम प्रभु द्वारका-धाम में रहकर लीला करते रहे और उन्होंने अपनी उदार कीर्ति स्थापित की। अन्त में श्री हरि ने अपने कुल का संहार करना चाहा, क्योंकि अब पृथ्वी का भार उतारने का ही काम शेष रह गया था।

( २ )

शिशुपाल, पौण्ड्र और शाल्व आदि राजाओं ने तो वैर-भाव से श्रीकृष्ण की बोल-चाल, चितवन आदि लीला-विलास का सोते-जागते सतत चिन्तन किया। इससे उनकी चित्त-वृत्ति श्रीकृष्णाकार हो गयी और वे तत्स्वरूप बन गये। फिर जो लोग प्रेम-भाव और अनुराग से श्रीकृष्ण का चिन्तन करते हैं, उन्हें श्रीकृष्ण की प्राप्ति होने में क्या सन्देह है ?

( ३ )

हे जराव्याध ! ( तुम्हारा तीर मुझे लग गया इसलिए ) तुम मत डरो, उठो ! तुमने तो मेरे मन का ही काम किया है। मेरी अनुज्ञा से अत्यन्त पुण्यवानों को प्राप्त होनेवाला स्वर्ग तुम्हें प्राप्त होगा।

( ४ )

भगवान् श्रीकृष्ण ने सबके नेत्रों को आनन्द देनेवाले और उपासकों की ध्यान-धारणा के लिए मंगलमय अपने शरीर को आग्नेयी योगधारणा द्वारा दग्ध न करते हुए निज-धाम को चले गये ।

( ५ )

भगवान् की वह मूर्ति त्रैलोक्य के सौन्दर्य को तुच्छ करनेवाली थी । उसने अपनी सौन्दर्य-माधुरी से सबके नेत्र आकृष्ट कर लिये थे । उनकी वाणी, उनके उपदेश मधुर और दिव्य थे । उनका स्मरण करनेवालों के चित्त उन्होंने छीन लिये थे । उनके चरण-चिह्नों का दर्शन होते ही लोगों की अन्य सभी क्रियाएँ रुक जातीं और वे तटस्थ हो जाते थे ।

( ६ )

इस प्रकार बड़े-बड़े कवियों द्वारा सुन्दर काव्यों के रूप में वर्णनीय कीर्ति उन्होंने सारे भूमण्डल पर सहज फैलायी और ( अपने गमन के बाद, उस कीर्ति का गान, श्रवण व स्मरण कर ) लोग इस अज्ञानरूप अन्धकार से पार हो जायँ, यह विचार कर वे अपने धाम को चले गये ।

( ७ )

अनन्त रूप भगवान् के गुण भी अनन्त हैं, जो उनकी गणना करने की सोचेगा, उसे बालिश ही कहना पड़ेगा । बहुत समय लगाकर, दीर्घ प्रयत्न के बाद शायद, पृथ्वी के रजःकणों का

गिनना भी सम्भव हो जाय, लेकिन सर्व-शक्तियों के आश्रय-स्थान परमेश्वर के गुणों की गणना कभी भी सम्भव नहीं ।

( ८ )

भगवान् का यह शरीर त्रिभुवन का आकार है । उनकी इन्द्रियों की प्रेरणा से ही सभी देहधारियों की दोनों इन्द्रियाँ ( ज्ञानेन्द्रियाँ और कर्मेन्द्रियाँ ) अपना-अपना व्यवहार करती हैं । स्वयं उनसे प्राणियों को ज्ञान और श्वासोच्छ्वास से शरीर का बल, इन्द्रियों की तेजस्विता तथा कर्मशक्ति या प्रेरणा प्राप्त होती है । वह सत्त्व, रज, तम—इन तीन गुणों से इस ब्रह्माण्ड की उत्पत्ति, स्थिति और लय का आदिकर्ता नारायण है, ऐसा जानो ।

( ९ )

बड़े-बड़े योगी जिनके चरणों की सेवा करते हैं, उन भगवान् श्रीकृष्ण ने अपने परम भक्त उद्धव को आनन्द-महासागर से भरा यह ज्ञानामृत पिलाया । इसका उत्कृष्ट श्रद्धा के साथ सेवन करने पर संसार मुक्त हो जाता है ।

( १० )

भ्रमर अनेक पुष्पों से मधु-संग्रह करता है । इसी तरह स्वयं वेदों को प्रकाशित करनेवाले भगवान् श्रीकृष्ण ने भक्तों को संसार-भय से मुक्त करने के लिए वेदों का यह ज्ञान-विज्ञान-रूप सार, मानो दूसरा अमृत ही समुद्र से निकालकर अपने भक्तों को पीने के लिए दिया । जगत् के मूल कारण उन पुरुषोत्तम भगवान् श्रीकृष्ण को मैं नमस्कार करता हूँ ।

# विनोबा-साहित्य

## धर्म

| | |
|---|---|
| गीता-प्रवचन (हिन्दी) | १.६०, २.५० |
| गीता-प्रवचनानि (संस्कृत) | ३.००, ४.०० |
| कुरान-सार (हिन्दी) | २.०० |
| धम्मपदम् | २.०० |
| नामघोषा-सार | १.५० |
| जपुजी (स-व्याख्या) | १.०० |

## अध्यात्म-विज्ञान

| | |
|---|---|
| आत्मज्ञान और विज्ञान | १.५० |
| आश्रम-प्रज्ञोपनिषद् | १.०० |
| ज्ञानदेव-चिन्तनिका | १.०० |
| शुचिता से आत्मदर्शन | ०.४० |
| साम्यसूत्र | ०.३७ |
| राम-नाम : एक चिन्तन | ०.३० |

## शिक्षा और साहित्य

| | |
|---|---|
| शिक्षण-विचार | २.५० |
| साहित्यिकों से | १.०० |
| साहित्य का धर्म | ०.५० |
| त्रिवेणी | ०.५० |

## भूदान-ग्रामदान

| | |
|---|---|
| मोहब्बत का पैग़ाम | २.५० |
| भूदान-गंगा (आठ भाग) प्रत्येक | १.५० |
| ग्रामदान | १.०० |
| सर्वोदय-यात्रा | १.०० |
| अभिनव ग्रामदान | ०.७५ |
| सर्वोदय-पात्र | ०.४० |
| सर्वोदय के आधार | ०.२५ |

## लोकनीति

| | |
|---|---|
| लोकनीति (संशोधित) | २.०० |
| सर्वोदय-विचार व स्वराज्यशास्त्र | १.२५ |
| ग्राम-पंचायत | ०.७५ |
| शान्ति-सेना | ०.७५ |
| अहिंसक शक्ति की खोज | ०.७५ |
| अशोभनीय पोस्टर्स | ०.६० |
| जय जगत् | ०.५० |
| चीन-भारत सीमा-संघर्ष | ०.५० |
| कश्मीर के बारे में | ०.५० |
| भाषा का प्रश्न | ०.२५ |

## समाज-रचना

| | |
|---|---|
| विनोबा के पत्र | २.०० |
| क्रान्त-दर्शन | १.२५ |
| प्रेरणा-प्रवाह | १.२५ |
| जीवन-दृष्टि | १.२५ |
| मधुकर | १.०० |
| स्त्री-शक्ति | १.०० |
| सप्त शक्तियाँ | ०.५० |
| एक बनो, नेक बनो | ०.२५ |
| गाँव के लिए आरोग्य-योजना | ०.१३ |

भागवत ने जिसके मन को पकड़ न लिया हो, जिसके चित्त को रिझाया न हो, रमाया न हो और शान्त न किया हो, ऐसा कौन भक्त इस जाग्रत भारत में हुआ होगा ? भट्टाद्रि, पोतना, शंकरदेव, चैतन्य, वल्लभ, जगन्नाथदास, सूरदास, एकनाथ--ये तो भागवत के प्रत्यक्ष सेवक ही हैं, किन्तु अन्य भी जो असंख्य सन्त-महन्त भारत में हुए, सभी भागवत की मोहिनी से मुग्ध हो गये, फिर वे अशिक्षित या गँवार ही क्यों न हों। केरल, कश्मीर और कामरूप–इस त्रिकोण की पकड़ में जो भी आया, वह भागवत से छूटकर भाग नहीं सका।

विनोबा